फ़कीहे स्लाम, जानशेने मुफ़्ती आज़म हिन्द ताजुश्शरीया
हज़रत अल्लामा अल्हाज अल्शाह
**मुफ़्ती मोहम्मद अख़्तर रज़ा** खां कादरी
अज़हरी के हालाते ज़िंदगी पर मुशतमिल



ला जवाब किताब

# हयाते ताजुश्शरीया

जदीद इज़ाफ़ा


मुसन्नीफ़
मौलाना मोहम्मद शहाबुद्दीन रज़वी



प्रकाशक
**स्लामिक रिसर्च सेन्टर**
58,कसगिरान, सौदागिरान, बरेली शरीफ़ यू०पी०

तकसीमकार: **ग़रीब नवाज़ अकेडमी**, आनंद विहार, देहली रोड, बरेली शरीफ़
Mobile:. 9927506409, 9837207863, 9868436228




وارثِ علومِ اعلیٰ حضرت رحمۃ اللہ علیہ

نبیرۂ حجۃ الاسلام رحمۃ اللہ علیہ جانشین مفتیِ اعظم ہند رحمۃ اللہ علیہ

جگر گوشۂ مفسرِ اعظم رحمۃ اللہ علیہ شیخ الاسلام والمسلمین قاضی القضاۃ تاج الشریعہ

# مفتی محمد اختر رضا خان قادری ازہری رحمۃ اللہ علیہ

اور خانوادۂ اعلیٰ حضرت کے دیگر علمائے کرام

کی تصنیفات اور حیات و خدمات کے مطالعہ

کے لئے وزٹ کریں

www.muftiakhtarrazakhan.com




/muftiakhtarrazakhan

/muftiakhtarrazakhan1011

/muftiakhtarraza

+92 334 3247192

تاج الشریعہ فاؤنڈیشن



www.muftiakhtarrazakhan.com

हालाते ज़िन्दगी जानशीन–ए–हुज़ूर मुफ़्ती आज़म
ताजुश्शरीआ हज़रत अल्लामा
मुफ़्ती अख़तर रज़ा ख़ाँ अज़हरी
दामत बरकातोहुमुलआलिया

# हायात ताजुश्शरीआ

मुसन्निफ़
मौलाना मुहम्मद शहाबुद्दीन रज़वी

नाशिर
**इस्लामिक रिसर्च सेन्टर**
58–कसगरान,सौदागरान बरेली शरीफ़

## जुमला हुकूक़ बहक़्क़े नाशिर महफ़ूज़ हैं

नाम किताब : हयात ताजुशरीआ(आल्लाम अख़तर रज़ा ख़ाँ अज़हरी)

मुसन्निफ़ : मौलाना मुहम्मद शहाबुद्दी रज़वी

तर्जमा व कोम्पोज़िंग : मौलाना मुहम्मद शफ़ीकुल हक़ रज़वी

मुबाइल न.9997662550

तहरीक : मौलाना आलहाज मुहम्मद सईद नूरी,रज़ा एकेडमी मुम्बई

बएहतिमाम : हाफ़िज़ गुलाम मुहयुद्दीन रज़वी हशमती

साले इशआत : अव्वल फ़रवरी 2008 / सफ़्फ़रुलमुज़फ़्फ़र 1429हिजरी

इशाअत दौमः दिसम्बर 2013 सफ़्फ़रुलमुज़फ़्फ़र 1434 हिजरी

नाशिरः अ़ब्दुल हफ़ीज़ नूरी,हाफ़िज़ आमिर रज़ा क़ादरी

सफ़हात 232

कीमत : 130 / रुपये

मिलने का पता

# इस्लामिक रिसर्च सेन्टर

58–कसगरान,सौदारिन बरेली शरीफ यूपी

E-mail:mrazvi.razvi@gmail.com

www alahazratbooks.com

Mob:09897385339,08923721109

बिस्मिल्लाहिर्रहमानिर्रहीम

# हर्फ़े आग़ाज़

काम वह ले लीजये तुम को जो राज़ी करे
ठीक हो नामे रज़ा तुम पे करोड़ो दुरूद

राकिमुस्सुतूर को पीरे तरीक़त मुरशिदे बर हक़ आरिफ बिल्लाहि ताजुश्शरीआ फ़क़ीह-ए-इस्लाम जानशीन-ए-हुज़ूर मुफ़्ती-ए-आज़म क़ाज़ियुकुज़्ज़ात फ़िलहिन्द नबीरा-ए-आला हज़रत अल्लामा मौलाना अलहाज अश्शाह मुफ़्ती क़ारी मुहम्मद इस्माईल रज़ा उर्फ़ मुहम्मद अख़्तर रज़ा ख़ाँ क़ादरी अज़हरी दामत बरकातोहुमुल आलिया की सब से पहले ज़ियारत का शर्फ़ उर्स रज़वी 25/सफरुलमुज़फ्फ़र 1402 हिजरी 1981 ई. के मौक़ा पर हासिल हुआ। मैं अम्मे मोहतरम मौलाना हाफ़िज़ बशारत अली रज़वी इमाम व ख़तीब जामेअ मस्जिद चन्दरपुर के हमराह बरेली शरीफ़ हाज़िर हुआ था। उसी मौक़े पर मुझे हज़रत से बैत व इरादत का शर्फ़ भी हासिल हो गया। हज़रत ने शजरा मुबारका पर अपने दस्ते मुक़द्दस से तीन जगह नाम तहरीर फरमा कर अता फ़रमाया था।

हज़रत क़िबला की शख़्सियत कोई मोहताजे तआरुफ़ व बयान नहीं, अल्लाह तआला ने आप की ज़ाते बा बरकत को बैनलअक़वामी सतह पर मरज-ए-ख़लाइक़ बना दिया है, तिशनिगाने उलूम व मअरफ़त आप से आ कर इक्तिसाबे फ़ैज़ हासिल करते हैं। आप की ज़ाते गिरामी उन नुफ़ूसे

कुद्सिया में से है जिन की इलमी शौकत व जलालत, अज़मत व बुज़ुर्गी,तक़वा व तहारत,मुसल्मिुस्सुबूत के दर्जा पर फ़ाइज़ है। आप के फ़ज़ाइल व कमालात,उ़लूम व फुनून, ख़िदमात व कारनामे और जोह्द व तक़वा का डंका शश जिहालते आलम में बज रहा है।

अलह़म्दु लिल्लाह मेरी ज़िन्दगी के इन्तिहाई मुबारक व मसऊद अय्याम हैं कि उस हक़ीर को अपने मुरशिदे गिरामी की मुईत में सफ़र व हज़र और शब व रोज़ रहना नसीब हुआ है। और बहुत क़रीब से आप के मामूलात व मशग़ूलात देखने और इरशादात सुनने का मौक़ा हर रोज़ मिलता है। बिला शुबह आप की पूरी ज़िन्दगी शरीअ़त व तरीक़त और सुन्नत नबविया(स़ल्लल्लाहु तआ़ला अ़लैहि वसल्लम) के सांचे में ढली हुई है। मैंने अपनी 35/साला ज़िन्दगी में जिन अस्लाफ़ की ज़ियारत की,और उनके साथ कुछ लमहात गुज़ारने का मौक़ा मिला,और जिन की विलायत व बुज़ुर्गी,तक़वा व परहेज़गारी की क़स्म खाई जा सकती है। इस मुबारक जमाअत औलिया,उ़लमा व मशाइख के सरख़ील व सरदार ताजुश्शरीआ अल्लामा मुफ़्ती मुह़म्मद अख़तर रज़ा क़ादरी अज़हरी बरेलवी हैं। मैंने ह़ज़रत से सूरए फ़ातिह़ा की तफ़सीर,अलक़यूबी,अलअशबाह वन्नज़ाइर, दलाइलुलख़ैरात शरीफ़,क़सीदा बुर्दा शरीफ़,और बुख़ारी शरीफ़ वग़ैरा कुतुब भी पढ़ी हैं। मेरे लिए क़ाबिले फख्र की बात यह है कि मेरे साथ ह़ज़रत क़िब्ला और हुज़ूर पीरानी अम्मा साह़िबा की बेकराँ शफ़क़त व मोह़ब्बत और उलफ़त

व मुरव्वत रहती है। हज़रत के साहबज़ादे गिरामी मेरे हमदर्स रफ़ीक़ और पीर ज़ादे हज़रत मौलाना अस्जद रज़ा ख़ाँ क़ादरी और आप की शरीके हयात मोहतर्मा राशिदा नूरी साहिबा(भाबी जान साहिबा)की सरपरस्ती व दुआयें हमा वक़्त मुझे हासिल हैं। जो कुछ भी मैं दीन–ए–इस्लाम की ख़िदमत अन्जाम दे रहा हूँ यह सब इन हज़रात बाबरकात की दुआये सहरगाही और सरपरस्ती का नतीजा है। अल्लाह तआला इस ख़ानवादे को हज़ारों हज़ार साल सलामत रखे,और मुआनिदीन व हासिदीन से महफूज़ व मामून रखे (अमीन) जिन्होंने आज के तरक़्क़ी याफ़ता दौर में खुर्दनवाज़ी की एक बेहतरीन मिसाल क़ाइम की है।

राक़िमुस्सुतूर ने 1989 ई. में हज़रत क़िबला से वक़्तन फ़ौक़तन हालात दरयाफ़्त किए थे,वह इस वक़्त तरतीब दे कर अपनी किताब "मुफ़्ती–ए–आज़म और उन के ख़ुलफ़" जिल्द अव्वल"(मतबूआ रज़ा एकेडली मुम्बई 1990ई.)में शामिल कर दिए थे। मगर चन्द सालों से अकसर यह दिल में उमंग उठती थी कि हज़रत के तफ़सीली हालात मुरत्तब करूँ,मगर क़ौमी व मिल्ली मसरूफ़ियात और ज़िम्मादारियाँ की वजह से वक़्त नहीं निकाल पाता था। अल्लाह भला करे आली जनाब अल हाज अब्दुर्रहमान ताबानी व जनाब अब्दुल्लतीफ़ रज़वी (ओहदेदारान आलइन्डिया जमाअत–ए–रज़ा–ए मुस्तफ़ा शाख़ मालीगाँ ज़िला नासिक)का,उन्होंने फ़ौन पर फ़ौन कर

के मुझे लिखने पर मजबूर कर दिया। अलहम्दु लिल्लाह यह ज़ेरे नज़र किताब सिर्फ़ एक हफ़्ता की मेह़नत में तैयार हो कर आप के हाथों में है। अब कारनामे,और ख़ुलफ़ा व तलामिज़ा पर मब्सूत अन्दाज़ में लिखूगा। क़ारेईन से दुआ की दरख़्वास्त है।

आख़िर में उस्ताज़ गिरामी मुहक़्क़िक़ अस्र हज़रत अल्लामा मुफ़्ती सय्यद शाहिद अली रज़वी मद्दजुल्लाहुल आली(क़ाज़ि-ए-शरअ व मुफ़्ती शहर रामपुर)का ममनून हूँ कि आप ने नज़रे सानी के साथ बहुत जगह इस्लाह फ़रमाकर हौसला अफ़ज़ाई फ़रमाई। हमदर्द क़ौम व मिल्लत हज़रत मौलाना अलहाज मुहम्मद सईद नूरी का भी मशकूर हूँ, और मौलाना अमीनुलक़ादरी कि उन्होंने तस्हीह़ की ज़िम्मेदारी बख़ुबी निभाई। अल्लाह तआला सभी को ख़िदमते दीन-ए-इस्लाम और मसलक अहले सुन्नत की मज़ीद तौफ़ीक़ अता फ़रमाये और बारगाहे मुरशिद में यह ह़क़ीर सा नज़राना अक़ीदत व मोहब्बत क़बूलियत से सरफ़राज़ हो जाये। (आमीन)

सगे आस्ताना-ए-रज़विया

मुहम्मद शहाबुद्दीन रज़वी

(14/शअबानुल मुअज़्ज़म 1428 हिजरी/28अगस्त2007ई.

डाइरेक्टर इस्लामिक रीसर्च सेन्टर

क़ौमी जन्रल सिक्रेट्री

अलइन्डिया जमाअत-ए-रज़ा-ए-मुस्तफ़ा

# तक़दीम

**अज़: मुहक़्क़िक़ अस्र हज़रत अल्लामा मुफ़्ती सय्यद शाहिद अली हसनी रज़वी मुहद्दिस रामपुरी**

मर्कज़ी इल्म व इरफ़ान बरेली शरीफ़ और ख़ानवाद–ए–रज़विया तैरहवी सदी हिजरी में मुजाहिद जंग आज़ादी इमामुलउलमा मुफ़्ती मुहम्मद रज़ा अली ख़ाँ नक्शबन्दी बरेलवी (1286 हिजरी)उनके फ़रज़न्द सईद इमामुल मुतकल्लिमीन मुफ़्ती मुहम्मद नक़ी अली ख़ाँ क़ादरी बरेलवी(1297हिजरी)चौदहवी सदी हिजरी में इमामुलउलमा के पोते और इमामुलमुतकल्लिमीन के नूरे नज़र लख़्ते जिगर, फ़रज़न्द सईद,इस्लाम के बतले जलील,हुज्जतुल अस्र, फ़रीदुदहर,यगाना–ए–अस्र,आशिक़े रसूल,चौदहवी सदी हिजरी के मुज़द्दिदे आज़म, आला हज़रत,इमाम अहमद रज़ा ख़ाँ क़ादरी बरेलवी कुद्दुस सिर्रुहुम(1921ई / 1340)की इल्मी,दीनी,इशक़ी और फ़िक्री अबक़रियत,तजदीदी कारनामों और लाज़वाल ख़िदमत मकबूला के सबब पूरे आलम–ए–इस्लाम में मशहूर व मअरूफ़ है। ग़ैर मुन्क़सिम हिन्दुस्तान में अपनी इल्मी व रुहानी ख़िदमत,दीनी क़ियादत और मुतावातिर फ़िक्री वरासत की हिफ़ाज़त और तब्लीग़ी व इशाअती लिहाज़ से देहली के मशहूर ख़ान्दान वलियुल्लाह से भी ज़्यादा नुमायाँ और महबूब व मक़बूल ख़ानवादा है। इन दोनों ख़ानवादों की ख़िदमत जलीला बर्रे सग़ीर की इस्लामी तारीख़ का निहायत अहम लाइक़ क़द्र व मन्ज़िलत

और शान्दार व ताबनाक हिस्सा हैं। दोनों ख़ान्दानों ने बर्रे सग़ीर ही नहीं बल्कि पूरी इस्लामी दुनिया के मुसलमानों और अहले ईमान को मुतास्सिर किया है। दोनों ख़ान्दानों में कई नसलों और पुशतों पर मुहीत इल्मी व दीनी ख़िदमात का एक ऐसा तसलसुल मौजूद है जो दूसरे ख़ानवादों में बहुत कम पाया जाता है।

ख़ान्दाने वलियुल्लाह जिस के ख़ियालात व नज़रियात को "फ़िक्र वलियुल्लाही" के नाम से याद किया जाता है। यह ख़ान्दान इमाम आज़म अबूहनीफ़ा का मुक़ल्लिद था, तसव्वुफ़ का इल्मबरदार था, अस्लाफे किराम की इक़दार व रिवायात का वारिस व अमीन था। इस ख़ान्दान के साहबजादगान, नबीरगान उनके सच्चे वारिस थे जो सब के सब सवादे आज़म अहले सुन्नत के अकाबिर उलमा व मशाइख़ और सुफ़िया किराम की उसी रोश पुर क़ाइम व दाइम रहे जो उन्हें बतौर वरासत मिली थी। सिवा–ए–मौलवी इस्माईल देहलवी के कि यह ख़ान्दान वलियुल्लाह का बदनाम ज़माना एक फ़र्द था। हज़रत शाह वलियुल्लाह मुहद्दिस देहलवी (1172हिजरी 1762 ई) के नाफ़रमान व नालाइक पोते शाह मुहम्मद इस्माईल देहलवी (1246हिजरी 1831ई) फ़िक्री व ऐअतिक़ादी या जमहूरे उम्मत के मुतवारिसात व राइज इस्लामी अक़ाइद से मुतासादिम बहुत से अफ़कार व ख़ियालात के सबब इस ख़ान्दान के इल्मी व दीनी वक़ार और मक़बूलियत को बड़ा नुक़सान पहुँचा और इस नंगे ख़ान्दान शख़्स ने अपने ही

बुज़ुर्गों से खुली बग़ावत कर दी,जिस से इस ख़ान्दान की इ़ज़्ज़त व अ़ज़मत दाग़दार हो गई। फिर इस्माईल देहलवी के मानने वालों ने यह सितम भी किया कि ह़ज़रत शाह वलियुल्लाह मुह़द्दिस देहलवी उन के साह़बज़ादगान और नबीरगान की तसानीफ़ व तालीफ़ात में तह़रीफ़ कर के उन के अस़ल अक़ाइद व नज़रियात और मामूलात को मस्ख़ कर दिया। और अपने नये नज़रियात के मुताबिक़ बनाने की कोशिश की और"फिक्रे वलियुल्लाह" को"फ़िक्र इब्ने तैमीया" से जोड़ दिया फिर उस ख़ान्दान में कोई ऐसा नुमाया आलिमे दीन भी पैदा न हुआ जो तह़रीफ़ात को अस़ल अक़ाइद व नज़रियात और मामूलात से अलग कर के"फ़िक्र वलियुल्लाह" को मुमताज़ और ताबनाक करता और अस़ल"फ़िक्र वलियुल्लाह"को आगे बढ़ाता। लिहाज़ा रोज़ बरोज़ ख़ान्दाने वलियुल्लाह की मक़बूलियत और इन्फ़िरादियत गहनाती चली गई। और उस ने एक अ़लाह़ीदा रुख़ तै कर लिया।

जब्कि ख़ानवादा–ए–रज़विया में इमामुलउ़लमा के विसाल के बाद उन के फ़र्ज़न्द गिरामी इमामुलमुतकल्लिमीन मौलाना नक़ी अ़ली ख़ाँ क़ादरी बरेलवी और मौलाना हादी अ़ली ख़ाँ क़ादरी बरेलवी और उन के पोते आला ह़ज़रत इमाम अह़मद रज़ा फ़ाज़िले बरेलवी क़ुद्दुस सिर्रुहु,दूसरे पोते उस्ताज़े ज़मन अ़ल्लामा ह़सन रज़ा ख़ाँ क़ादरी बरेलवी और तीसरे पोते माहिर इ़ल्म मीरास अ़ल्लामा मुफ़्ती मुह़म्मद रज़ा ख़ाँ क़ादरी बरेलवी अ़लैहिमुर्रिज़वान ने इस सिलसिला

को क़ाइम रखा और उस में आला ह़ज़रत फाज़िले बरेलवी ने मज़ीद वुस्अ़त अ़ता कर के शोहरा–ए–आफ़ाक़ और आ़लमगीर बनाया। आ़ला ह़ज़रत के विसाल के बाद भी यह सिलसिला तसलसुल के साथ,बिला इन्किताअ़ नुमाया इल्मी व दीनी शख़्सियात का एक ऐसा आ टूट जरीं सिलसिला है जो ता हाल वसीअ़ तर दराज़ है। उन शख़्सियतों में (1) हुज्जतुल इस्लाम मौलाना मुफ़्ती मुह़म्मद ह़ामिद रज़ा ख़ाँ क़ादरी बरेलवी(शहज़ादा–ए–अकबर आ़ला हज़रत,1362 हिजरी 1943 ई)।(2) मुफ़्ती आज़म मौलाना मुह़म्मद मुस्तफ़ा रज़ा ख़ाँ क़ादरी बरेलवी(शहज़ादा–ए–असग़र आला ह़ज़रत 1402 हिजरी 1981 ई)(3)मुफ़स्सिरे आज़म अल्लामा इब्राहीम रज़ा क़ादरी ख़ाँ क़ादरी बरेलवी(पोते आ़ला हज़रत1385 हिजरी1965ई) (4) अ़ल्लामा हम्माद रज़ा ख़ाँ रज़वी बरेलवी(पर पोता आ़ला ह़जरत म.1375 हिजरी 1965 ई.) (5)रैह़ाने मिल्लत अ़ल्लामा मुह़म्मद रैह़ान रज़ा ख़ाँ क़ादरी बरेलवी(पर पोता आ़ला ह़ज़रत म 1405 हिजरी 1985 ई.) (6)ताजुश्शरीआ,फ़कीहे इस्लाम अ़ल्लामा मुफ़्ती मुह़म्मद इस्माईल रज़ा ख़ाँ अलमअ़रुफ़ ब मुफ़्ती मुह़म्मद अ़ख़्तर रज़ा ख़ाँ क़ादरी बरेलवी अज़हरी मद्दजुल्लाहुल आ़ली(7) उस्ताज़ुल उ़लमा अ़ल्लामा हसनैन रज़ा ख़ाँ क़ादरी बरेलवी(दामाद व भतीजे आ़ला हज़रत,1401हिजरी1981ई.) (8) अमीन शरीअ़त अ़ल्लामा सिबतै़न रज़ा ख़ाँ क़ादरी बरेलवी(पर पोते उस्ताजे़ ज़मन मद्द जुल्लाहुलआ़ली) (9)स़दरुल उ़लमा मुफ़्ती मुह़म्मद तह़सीन रज़ा ख़ाँ क़ादरी

बरेलवी(उस्ताज़ ज़मन के पोते म 1428 हिजरी 2007 ई.) (10)अ़ल्लामा मुफ़्ती मुहम्मद तक़द्दुस अ़ली ख़ाँ क़ादरी बरेलवी इब्ने मौलाना सरदार वली ख़ाँ इब्ने मौलाना हादी अ़ली ख़ाँ इब्ने मौलाना रज़ा अ़ली ख़ाँ नक़्शबन्दी बरेलवी(पर पोते इमामुलउ़लमाम 1408 हिजरी1988 ई.)(11)मुफ़्ती ऐजाज़ वली ख़ाँ रज़वी बरेलवी इब्न मौलाना सरदार वली ख़ाँ(पर पोते इमामुलउ़लमा,म1393हिजरी1973ई) अ़लैहिमुर्रहमा वर्रिज़वान नुमाया नज़र आते है।

फ़क़ीहे इस्लाम अ़ल्लामा मुफ़्ती मुहम्मद इस्माईल रज़ा ख़ाँ मारुफ़ ब ताजुशरीआ़ मुफ़्ती मुहम्मद अख़्तर रज़ा ख़ाँ अज़हरी क़ादरी बरेलवी इब्ने मुफ़स्सिर आज़म अ़ल्लामा मुहम्मद इब्राहीम रज़ा ख़ाँ(हुज्जतुल इस्लाम के पोते,आ़ला हज़रत के पर पोते और मुफ़्ती आज़म के नवासे)दामत बरकातुहुमल कुद्सिया वलआ़लिया,मतउ़ल्लाहुलमुस्लिमीन बतौल बक़ा–इही–ख़ास तौर से मुमताज़ हैसियत के मालिक हैं। इल्मी व रुहानी दुनिया में मुशारुन इलाहै व मोअ़तमिद और मुस्तनद मरजा अ़लमा व फुक़्हा और मशाइख़ व सूफ़िया हैं। उन मजकूरा बाला उ़लमा व मशाइख़ किराम ने ख़ानवादा–ए–रज़विया की पाकीज़ा और मुक़द्दस रिवायात, अक़ाइद व नज़रियात और अफ़कार को जिन्दा व ताबन्दा रखा। दर्से रज़ा,फ़िक़्हे रज़ा,इशके रेज़ा फिक्र रज़ा और अमले रज़ा से क़ौम को रोशनास किया और उन सब की तब्लीग़ व इशाअ़त में नुमाया किरदार अदा किया और ख़ान्दाने रज़ा के इल्मी व दीनी पलैट फ़ार्म से अपने अपने

आहेद में क़ौम व मिल्लत की भरपुर नुमाइन्दगी की और अपनी ज़र्री ख़िदमात से और ऐसी ग़ैर मामूली शोहरत व मक़बूलियत हासिल की जिस की नज़ीर आज की दुनिया में नहीं मिलती।

अस्रे हाज़िर में आला हज़रत के उलूम व फ़नून के सच्चे वारिस,हुज्जतुलइस्लाम और मुफ़्ती–ए–आज़म के सही जानशीन,रुहानियत के ताजदार,मसन्द बरकातियत के रमज़सनास,रज़वियत के अमीन,ताजुश्शरीआ,फ़क़ीहे इस्लाम, क़ाज़ियुलक़ुज़्ज़ात फिल हिन्द अल्लामा मुफ़्ती मुहम्मद अख़्तर रज़ा ख़ाँ क़ादरी अज़हरी दामतबरकातुहुमुल क़ुदसिया हैं जो अहले सुन्नत व जमाअत की आलमी सतह पर इल्मी व दीनी,ऐअतिक़ादी व फ़िक्री क़ियादत व रहबरी फरमा रहे हैं। जिन के आफ़ताबे शोहरत व इक़बाल की किरनें सारे आलम को रौशन व मुनव्वर कर रही हैं। ख़ान्दाने रज़ा के यह तमाम मुतक़द्दिमीन व मुताअख़्ख़िरीन उलमा व मशाइख़ तीन औसाफ़ में इम्तियाज़ी मक़ाम रखते हैं। (1)इश्क़े रिसालत (2) तहफ़्फुज़ व इशाअत इस्लाम व सुन्नियत(3) और फ़िक्ह व इफ़्ता के ज़रीआ ख़िदमत। यह तीन ऐसे औसाफ़ हैं जो ख़ान्दाने रज़ा के अफ़राद में क़द्रे मुश्तरक की हैसियत रखते हैं।

फ़क़ीर नूरी के मुरशिद व मुरब्बी शरीअत व तरीक़त और उस्ताज़ गिरामी वक़ार हज़रत ताजुश्शरीआ मद्द ज़ुल्लाहुल आली में यह तीनों ख़ान्दानी औसाफ़ बदर्जा–ए–अतम मौजूद हैं और इस वक़्त आप ही इस ख़ान्दान की

इल्मी व रुहानी वरासत को आगे बढ़ा रहे हैं। सन्ने ईसवी के लिहाज़ से आप अपनी उम्रे मुबारक की(72)बहत्तरवीं मन्ज़िल तै कर रहे हैं।

हज़रत ताजुश्शरीआ मद्द जुल्लाहुलआली ने एक ऐसे इल्मी,रूहानी और मजहबी घराने में आँखें खोलीं कि जिस में कई पुश्तों से इल्म व इरफ़ान और रुशद व हिदायत का सिलसिला क़ाइम व जारी था। उन अस्लाफ़े किराम के उलूमे नाफ़िआ और आमाले सालिहा का पाक वर्सा यके बाद दीगरे मुन्तकिल होता रहा जिन की हक़ गोई,हक़ शनासी,जुरअत व बेबाक़ी और इश्क़े रसूल में सरशारी व जांनिसारी,मग़रूराने तख़्त व ताज और बन्दगाने माल व जाह के मुक़ाबिले में इस्तिग़ना व बे नियाज़ी उन्हें अपने इस्लाफ़ के वर्सा में मिली थी। आप की विलादत के वक़्त पर दादा आला हज़रत और जद्दे अमजद हज़रत हुज्जतुलइस्लाम विसाल फ़रमा चुके थे। वालिद माजिद मुफ़स्सिरे आज़म की उम्र का 36वाँ साल था जिन की दर्स व तदरीस का चढ़ता सूरज पूरे शबाब पर था। दूर-दूर से तिशनिगाने इल्म व फज़्ल परवाना वार हाज़िर हो कर दर्से मुफ़स्सि-ए-आज़म में शरीक हो रहे थे।

नाना जान हज़रत मुफ़्ती आज़म जो अपने वक़्त के फ़र्दे फ़रीद,उलूमे नक़्लिया के ताजदार,उलूमे अक़्लिया के ग़व्वास,मैदाने फ़क़ाहत के शहसवार और मैदाने सियासत के इल्मबरदार थे,अर्ब व अजम में उनकी धूम थी,सारे जहान में उन का चर्चा था,इल्म व फ़ज़ल का आफ़ताब रौशन था,यह

इल्म व इरफ़ान के बह़र नापैदा किनारे थे, जिन की न जाने कितनी मौजें थीं,वह एक कारख़ाना थे,जहाँ पुर्ज़े नहीं ढलते,शख़्सियत साज़ी होती थी,उस रौशन और शख़्सियत साज़ माह़ोल में ह़ज़रत ताजुशरीआ का अहदे तिफ़्ली शुरू हुआ। ह़ज़रत ताजुशरीआ को पीरे मजाज़ ज़ुबदतुस्सादात अहसनुलउ़लमा ह़ज़रत अ़ल्लामा सैद हैदर हुस्न क़ादरी बरकाती नूरी(1995 ई)का ईक़ान और नामूर नाना जान ह़ज़रत मुफ़्ती आज़म का शोहरा आफ़ाक़ ईमान मयस्सर आया। होश की आँखें खुलीं तो हर तरफ़ कुरआन व सुन्नत की हुक्मरानी नज़र आई। फ़िक्ह ह़न्फ़ी का सिक्का चलते देखा,दीन मतीन और अ़ज़मते रसूल की ह़िमायत,अल्लाह और उसके रसूल के दुश्मुनों की अ़दावत में अपने नाना जान और वालिद माजिद को यक्ता–ए–रोज़गार पाया।

ह़ज़रत ताजुश्शरीआ ने अपने वालिदैन,दारूलउ़लूम मन्ज़र–ए–इस्लाम और जामिआ़ तुलअज़हर क़ाहिरा मिस्र में मुख़्तलिफ़ असातिज़ा किराम से ता़लीम व तरबियत पाई और सन्द व दस्तार से सर फ़राज़ हुये। जामिआ़ अजहर में हुसूल इल्म के दौरान ही वालिद माजिद ह़ज़रत, मुफ़स्सिरे आज़म का विसाल हो चुका था,तीन साल के बाद जामिआ़ अज़हर मिस्र से वापस हुई। बरेली शरीफ़ में ह़ज़रत मुफ़्ती आज़म की सर परस्ती में तारीख़ी इस्तिक़बाल हुआ। वापसी के बाद 1967 ई में अपने मादर इल्मी,यादगार रज़ा,मरकज़ इल्म व इरफान,जामिआ रज़विया,"मन्ज़र–ए–इस्लाम"में दर्स व तदरीस का सिलसिला शुरू फ़रमाया। आज दर्स व

तदरीस का तअ़ल्लुक़ उन के जिस्म से नहीं बल्कि उन की रूह से है,दर्स तदरीस उन की रूहानी ग़िज़ा है। ग्यारह साल बाद आप के बरादरे अकबर ह़ज़रत रैह़ाने मिल्लत ने दारुलउ़लूम ''मन्ज़र–ए–इस्लाम''के स़दरुलमुदर्रिसीन की ज़िम्मददारी आप के कांधों पर डाल दी। आप ने इस मन्स़ब की ज़िम्मेदारियों को हुस्न व ख़ुबी के साथ निभाते हुये तालीमी व तन्ज़ीमी एतिबार से दारुलउ़लूम की शोहरत और क़बूलियत का पाया बहुत बलन्द फ़रमा दिया। मस़रुफ़ियतों का दाइरा वसीअ़ तर होता चला गया तो बाज़ाब्ता दर्स व तदरीस का सिलसिला मुम्किन नहीं रह सका। तब आप ने अपने दौलते कदा पर मख़सूस़ औक़ात में दर्स कुरआन व ह़दीस की महफ़िल सजादी। यहाँ दर्स व तदरीस की इफ़ादियत इतनी बड़ी और मक़बूल व मअ़रुफ़ व मशहूर हुई कि इस ह़ल्क़ा–ए–दर्स में शर्फ़ तिलमिज पाने और ज़ानवे तिलमिज़ तह करने के लिए तीन तीन जामिआत मन्ज़र इस्लाम,मज़हरे इस्लाम और जामिआ नूरिया के त़लबा की बड़ी तादाद जमा हो गई। ख़त्मे बुख़ारी शरीफ़ तदरीस की ऊँची मन्ज़िल है। आप ने यह काम भी बहुत हुस्न व ख़ुबी से अन्जाम दिया। इफ्तिताह़ बुख़ारी फिर ख़त्मे बुख़ारी शरीफ़ का सिलसिला अहले सुन्नत के मदारिस में शुरू हुआ तो बढ़ता ही चला गया। मर्कज़ी दर्सगाह अहले सुन्नत अलजामिअ़तुलइस्लामिया गंज क़दीम रामपुर में सर परस्त आला की हैसियत से 33 साल के अ़र्से में मुतअ़दि्द बार फ़क़ीर नूरी और इन्तिज़ामिया की दअ़वत,असातिज़ा व

तलबा की ख़्वाहिश पर जलवा बार होकर इपि तताहे बुख़ारी और ख़त्मे बुख़ारी की महफ़िलों को रौनक़ बख़्शी,उलमा व तलबा और अवाम व ख़ास के बीच इल्मी गोहर लुटाये और फ़ैज़ व करम की मुसलाधार बारिश से दिलों की सुखी खेती को हरयाली बख़्शी। ऐसा लगता था कि इमाम बुख़ारी और इमाम मुस्लिम की महफ़िलों को जानशीन की हैसियत से संवार रहे हैं। अपने जद्दे, आला आला हज़रत जद्दे अमजद हुज्जतुल इस्लाम,वालिद माजिद मुफ़स्सिर आज़म और नाना जान मुफ़्ती आज़म,अपने असातिज़ा हज़रत बहरूलउलूम वग़ैरहुम की तालीमी व तदरीसी यादों को ताज़ा कर रहे रहै हैं। जामिआ फ़ारुक़िया बनारस में "साहिब बुख़ारी और बुख़ारी"की आख़री हदीस पर ढाई घन्टा तक़रीर फरमाई और दारुलउलूम"ज़ियाउलइस्लाम"हावड़ा में ख़त्मे बुख़ारी के मौके पर अल्लामा अरशदुलकादरी,अल्लामा गुलाम आसी, अबूलउलाई अज़ीज़े मिल्लत मौलाना अब्दुलहफ़ीज़ अज़ीज़ी और दर्जनों उलमा की मौजूदगी में आख़िरी हदीस पर सैर हासिनल गुफ़्तगु की। आप का तअल्लुक़ जिस अज़ीम ख़ानवाद–ए–रज़विया से है इस ख़ान्दान का मा बिहीलइम्तियाज़ वसफ़ फ़तावा नवैसी है।

ख़ान्दान का मूरोसी जंगी मिज़ाज उलूम दीनिया की तरफ़ मोड़ने में इमामुलउलमा मुफ़्ती रज़ा अली ख़ाँ नक़्शबन्दी बरेलवी ने अहम किरदार अदा किया,फ़न्ने सिपाह गरी के महबूब मशग़ला को तर्क कर के फतवा नवैसी को इख़्तियार करने का सेहरा आप ही के सर बंधता

है। आप के दो फ़रज़न्द हुये, मुफ़्ती नक़ी अ़ली ख़ाँ और मौलाना तक़ी अ़ली ख़ाँ। मुफ़्ती नक़ी अ़ली ख़ा ने उ़लूमे दीनी में कलाम हासिल किया और फ़तावा नवैसी शुरू की,उसे भी कमाल तक पुचाँया। आप के तीन साहब ज़ादे हुऐ, आला ह़ज़रत इमाम अह़मद रज़ा ख़ाँ बरेलवी,मौलाना ह़स्न रजा ख़ा बरेलवी और मुफ़्ती मुह़म्मद रज़ा ख़ाँ बरेलवी। आ़ला ह़ज़रत इमाम अह़मद रज़ा ख़ाँ बरेलवी ने फ़िक़्ह ह़न्फ़ी को इस्तिह़काम अ़ता करे के साथ साथ उम्मत मुस्लिमा को इब्ने तैमिया के फैलाये हुये ज़हर से आलूद दिल व दिमाग़ को सवादे आज़म पर गामज़न करने के लिए अपनी पूरी ज़िन्दगी वक़्फ़ कर दी। बरादरे औसत़ मौलाना हसन रज़ा ख़ाँ बरेलवी ने ख़िदमत दीन और मन्ज़र–ए–इस्लाम के एहतिमाम के साथ उर्दू नअ़तिया शाइरी को नई रिफ़अ़तों से आशना किया। फ़तवा नवैसी को मशग़ला–ए– रोज़ व शब बनाकर मुफ़्ती मुह़म्मद रज़ा ख़ाँ बरेलवी ने फ़िक़्ह व इफ़ता की ख़ान्दानी ख़िदमत को मजीद बलन्दियाँ अ़ता कीं। इमाम अहमद रज़ा के फ़र्जन्द अकबर हुज्जतुलइस्लाम मौलाना ह़ामिद रज़ा ख़ाँ बरेलवी ने फ़तवा नवैसी में अपना कमाल दिखाया। आला ह़ज़रत के फ़र्जन्द असग़र ने उस कारे ख़ैर का आग़ाज़ 1910 ई में किया जो उन के विसाल 1981 ई तक जारी रहा। नाना जान के फ़ज़्ल व कमाल के सच्चे वारिस,सच्चे जानशीन और परदादा के उ़लूम व फ़ुनून के सही वारिस हज़रत ताजुश्शरीआ़ ने इस मुबारक काम का आग़ाज़ चौदह साल

की उम्र शरीफ़ में किया आप ने इस दुशवार गुज़ार राह की मन्ज़िल को पाने की ख़ातिर आग़ाज़ में नाना जान हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म और मुफ़्ती सय्यद अफ़ज़ल हुसैन मुंगीरी के नुकूश हाय क़दम की पैरवी की, यानी उन बाकमाल हस्तियों की निगाहों से अपने लिखे हुये फतवा गुज़ारते रहे। पहला फतवा लिखा तो मुफ़्ती अफ़ज़ल हुसैन मोंगीरी को दिखाया। उन्होंने देख कर शाबाशी दी, तहसीन की और होसला बढ़ाने के लिए कहा नाना जान की अ़मीक़ निगाहों तक उसकी रसाई होनी चाहिए। नाना जान ने देखा तो फ़र्ते मुसर्रत से चेरा–ए–अनवर ख़िल गया, दादे तहसीन से नवाज़ा। यह सिलसिला ज़्यादा दिनों तक नहीं चला। जल्दी ही आप के नाना जान हज़रत मुफ़्ती आज़म ने यह अज़ीम ज़िम्मेदारी भी आप को सोंप दी। मुफ़्ती–ए–आज़म के अल्फ़ाज़ में बक़ौल मौलाना शहाबुद्दीन रज़वी: "अख़तर मियाँ अब घर में बैठने का वक़्त नहीं। यह लोग जिनकी भीड़ लगी हुई है कभी सुकून से बैठने नहीं देते। अब तुम इस (फ़तवा नवैसी के)काम को अन्जाम दो मैं (दारुलइफ़्ता) तुम्हारे सुपुर्द करता हूँ मौजूदा लोगों से मुख़ातिब हो कर हज़रत मुफ़्ती–ए–आज़म ने फ़रमाया :

"अब आप अख़तर मियाँ सल्लामहु से रजूअ़ करें,उन्हीं की मेरा क़ाइम मक़ाम और जानशीन जाने।"

हज़रत ताजुश्शरीआ अपनी फ़तवा नवैसी के तअ़ल्लुक़ से ख़ुद रक़म तराज़ हैं :

"मैं बचपन से ही हज़रत मुफ़्ती–ए–आज़म से

दाख़िले सिलसिला हो गया हूँ,जामिअ़ अज़हर से वापसी के बाद मैंने दिल चस्पी की बिनापर फ़तवा का काम शुरू किया। शुरू शुरू में मुफ़्ती सय्यद अफ़ज़ल हुसैन साहब अ़लैहिर्रह़मा और दूसरे मुफ़्तियाने किराम की निगरानी में यह काम करता रहा और कभी कभी ह़ज़रत मुफ़्ती–ए–आज़म की ख़िदमत में हाज़िर हो कर फ़तवा दिखाया करता था,कुछ दिनों के बाद इस काम में मेरी दिलचस्पी ज़्यादा बढ़ गई और फिर मैं मुस्तक़िल ह़ज़रत की ख़िदमत में ह़ाज़िर होने लगा,ह़ज़रत की तवज्जों से मुख़्तस़र मुद्दत में इस काम में वह फ़ैज़ हासिल हुआ जो किसी के पास मुद्दतों बैठने से भी नहीं होता। मौलाना शहाबुद्दीन रज़वी के हवाले से ह़ज़रत ताजुश्शरीअ़ा के अल्फ़ाज़ मुलाह़िज़ा फ़रमाये :

"मैंने दारुलउ़लूम मन्ज़र–ए–इस्लाम में पढ़ा और पढ़ाया,जामेअ़ अज़हर में भी पढ़ा,शुरू से ही मुझे मुतालअ़ का बहुत शौक़ था। अपनी दर्सी किताबों के एलावा शुरूह़ व ह़वाशी और ग़ैर मुतअ़ल्लिक़ किताबों का रोज़ाना कसरत से मुताला करता और ख़ास़ ख़ास़ चीज़ों को डाइरी में नोट कर लिया करता था। इसके एलावा सब से अहम बात यह है कि मुझे जो कुछ भी मिला हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आ़ज़म कुद्दुस सिर्रुहु की सोह़बत व इस्तिफ़ादा सालों की मेह़नत व मुश्क़्क़त पर भारी पड़ते थे मैं आज हर जगह हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आ़ज़म का इल्मी व रूह़ानी फ़ैज़ान पाता हूँ। आज जो मेरी हैसियत है वह उन्हें की सोह़बत कीमया

असर का सदक़ा है।

हज़रत मुफ़्ती आज़म कुददुस सिर्रुहु की हयात मुक़द्दसा में यह काम चन्द मुफ़्तियाने किराम के तआउन से घर से ही करते रहे। उन के विसाल के बाद 1981 ई में इस बात की शदीद ज़रूरत महसूस की गई कि बाज़ाब्ता तौर पर दारुलइफ़्ता का क़ियाम अमल लाया जाये लिहाज़ा उसी ज़रूरत की तक्मील की ख़ातिर मर्कज़ी दारुलइफ़्ता की निशात सानिया के तौर पर क़ियाम अमल में लाया गया। आप की सर परस्ती में मुफ़्ती क़ाज़ी अ़ब्दुर्रहीम बस्तवी,मुफ़्ती मुहम्मद नाज़िम अ़ली क़ादरी और मुफ़्ती ह़बीब रज़ा ख़ाँ बरेलवी पर मुश्तमिल क़ाफ़िला तशकील दिया गया। मुफ़्ती अ़ब्दुलवहीद ख़ाँ बरेलवी को नक़्ले फ़तावा का काम सोंपना गया,मौलाना अ़ब्दुलवहीद ख़ाँ बरेलवी के इन्तिक़ाल 2005 ई तक फ़तावा के 80 रजिस्टर तैयार हो चुके थे। मर्कज़ी दारुलइफ़्ता बरेली के यह रजिस्टर तबअ़ हो कर मन्ज़र आम पर आ जायें तो फ़िक़्ह हन्फ़ी का आलमी सरमाया,होंगे। बक़ौल मुहद्दिसे कबीर मदद्ज़ुल्ला–हुलआली :

जामेअ़ अज़हर के दौरे तहसील में जब आप का अ़रबी कलाम अज़हर के शुयूख़ सुनते तो कलाम की सलासत व निज़ाकत और हुस्ने तरतीब पर झूम उठते और कहते थे कि यह कलाम किसी ग़ैर अ़रबी का महसूस ही नहीं होता। अल्लाह तआला ने आप को कई ज़बानों पर मलका–ए–ख़ास अ़ता फ़रमाया है। उर्दू ज़बान गो आप की

घरेलू ज़बान है और अ़रबी आप की मज़हबी ज़बान है। इन दोनों ज़बानों में आप को ख़ुसूसी मलका ह़ासिल। जिस पर आप की उर्दू व अ़रबी नअ़तिया शाइरी शाहिद आ़दिल हैं। मज़ीद फ़रमाते हैं :

ज़ंबाबोवे में एक मिस्री शैख़ ने एक बार ह़म्दिया अशआ़र सुने तो बहुत महज़ूज़ हुये और इस की नक़्ल की फ़रमाईश भी कर डाली।

ह़ज़रत मुह़द्दिस कबीर मद्दज़ुल्लाहुलआ़ली फ़रमाते हैं :

ह़ज़रत अ़ल्लामा अज़हरी को मैंने इंगलैन्ड,अमरीका, अफ़रीक़ा,साऊथ अफरीक़ा,ज़म्बाबोवे वग़ैरा में बर जस्ता अंग्रेज़ी ज़बान में तक़रीर व वअ़ज़ करते देखा है और वहाँ के तालीम याफ़्ता लोगों से आप की तअ़रीफ़ें भी सुनीं। और यह भी उन से सुना कि ह़ज़रत को अंग्रेज़ी ज़बान के क्लासकी उस्लूब पर उ़बूर ह़ासिल है।

आप जो कुछ बोलते,लिखते हैं उस में तकलिफ़ात का दख़ल नहीं होता बल्कि आप के मज़ामीन या तर्जमा निगारी उ़मूमन बज़रिअ़ा इमला ही ज़ब्त क़लम किए जाते हैं। इसलिए आप के इल्मी कारनामे बर जस्तगी से ही मुत्तिसफ़ होते हैं। फिर हर बात दलाइल से मुबरहन,दिक़्क़ते मुआ़नी से मुश्तमिल जामइयत से लबरेज़ होती है। ह़ज़रत ताजुश्शरीअ़ा को चालीस उ़लूम व फ़नून पर उ़बूर व मलका ह़ासिल है जिन में से बहुत से उ़लूम व फ़नून पर आप की तस्नीफ़ात व तालीफ़ात शाहिद आ़दिल हैं। इल्मे तफ़सीर, इल्मे ह़दीस इल्मे फ़िक्ह व इफ़्ता इल्मे कलाम इल्मे

तसव्वुफ़,इल्मे लोगत,इल्मे बलागत,इल्मे नूह,इल्मे अ़रबी अदब ख़ास आप के मौज़ूआत हैं।

हज़रत ताजुश्शरीआ मद्दजुल्लाहुलआली को जुमला उ़लूम अ़रबिया और फुनून अ़रबिया की त़रह उर्दू व अदब पर भी कामिल उ़बूल हासि़ल है। इस लिए निहायत नफ़ीस, आसान उस्लूब में तर्जमा फरमाने की कोशिश फरमाई है। हमारे मदारिस इस्लामिया के त़लबा–ए–किराम बहुत आसानी से समझ सकते हैं और समझेंगे। मतन व ह़वाशी से ख़ास बल्कि अख़स्सुलख़ास ही मुस्तफ़ीद हो पाते थे मगर बिहम्दिही तआला अब अ़वाम व ख़्वास़ सभी मुस्तफ़ीज़ हो सकते हैं।

हजरत ताजुश्शरीआ इल्म व फ़ज़ल,जहद व तक़वा तवक्कुल व कनाअ़त,सब्र व इस्तिकामत और तदय्युन व तफ़क़्क़ह में फ़रीदुद्दहर,वहीदुलअ़स्र और यगाना–ए–रोजगार हैं। अलवलद सरलाबिया के तिह़त सय्यदिना आ़ला हजरत, हुज्जतुलइस्लाम,हज़रत मुफ्ती आज़म के अक्स जमील हैं। चमन रज़वियत के ऐसे शुगुफ्ता फुल हैं जिन के इल्म व फ़ज़ल,तबह़र व तफ़क्कुह,अख़लास़ व लिल्लाहियत, ख़ौफ़ व ख़शीब,फ़िक्ह व इफ़्ता शैर व अदब,तसानीफ़ात व तालीफ़ात,ज़कावत व फ़तानत और दीनी बसी़रत की खुशबूओं की महक से पूरी दुनिया–ए–सुन्नियत मुअ़त्तर व मुश्क बार है। ज़बान अ़रबी में हमा दानी मज़हब अहले सुन्नत और मसलके आला ह़ज़रत के रौशन मिनारा हैं जिस की ताबिशों और ज़ियाबारियों से पूरी दुनिया–ए–सुन्नियत

रौशन है।

हज़रत ताजुश्शरीआ अ़ल्लामा मुफ़्ती मुहम्मद अख़तर रज़ा ख़ाँ क़ादरी बरेलवी की ख़िलाफ़त व इजाज़त की तक़रीब,एक हसीन और शान्दार तक़रीब थी। दारुल उ़लूम मज़हर–ए–इस्लाम बरेली के सेह रोज़ा इजलास 6/7/8 शअ़बानुल मुअ़ज़्ज़म 1381 हिजरी 13/14/15 जनवरी 1962 ई की स़दारत और सर परस्ती ताजदार अहले सुन्नत हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म कुद्दुस सिर्रुहु ने फ़रमाई।

हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म कुद्दुस सिर्रुहु ने मौलाना साजिद अ़ली ख़ाँ बरेलवी मोहतमिम दारुलउ़लूम मज़हरे इस्लाम को हुक्म दिया कि 8 शअ़बानुल मुअ़ज़्ज़म 1381 हिजरी15 जनवरी 1962 ई को सुबह 8 बजे घर पर महफ़िल मीलाद शरीफ़ का इन्अे़क़ाद किया जाये। मीलाद ख्वाँ हज़रात उ़लमा व मशाइख़ और त़लबा मदारिस व फ़ारिगुत्तहस़ील होने वाले त़लबा की दअ़वत शिरकत दे दी जाये। शदीद सरदी के मोसम में कई हज़ार लोगों ने मीलाद शरीफ़ की उस ख़ुस़ूसी तक़रीब में शिरकत की। महफ़िल मीलाद शरीफ़ के आख़िर में हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म तशरीफ़ लाये और ताजुश्शरीआ अ़ल्लामा मुफ़्ती मुहम्मद अख़तर रज़ा ख़ाँ अज़हरी को बुलवाया,अपने क़रीब बिठाया,दोनों हाथ अपने हाथों में ले कर जमीअ़ सलासिल आ़लिया क़ादरिया,सहरवर्दिया,नक़्शबन्दिया चिश्तिया और जमीअ़ सलासिल अहादीस मुसलसल बिलअव्विलयत की इजाज़त व ख़िलाफ़त से सरफ़राज़ फ़रमाया। तमाम औराद

व वज़ाइफ़,आमाल व अश्ग़ाल,दलाइलुलख़ैर,ह़ज़बुलबह़र, तअवीज़ात वग़ैरा वग़ैरा की इजाज़त. मरह़मत फ़रमाय?।

मुअर्रिख़ बरेली शरीफ़,मेरे फ़र्ज़न्द रूहानी मौलाना मुह़म्मद शहाबुद्दीन रज़वी जन्रल सिक्रेट्री आल इन्डिया जमाअ़त रज़ा–ए–मुस्तफ़ा,मुअल्लिफ़"मुफ़्ती–ए–आज़म और उन के ख़ुलफ़ा" अपनी तालीफ़ लत़ीफ़"ह़याते ताजुश्शरीआ़"· जिस का पहला एडीशन 80 सफ़ह़ात पर मुश्तमिल है। उसे ह़ज़फ़ व इज़ाफ़ा और नज़रे सानी के बाद 200 दो सौ से ज़ाइद सफ़ह़ात पर दूसरा एडीशन ला रहे हैं। मौसूफ़ की यह किताब ह़ज़रत ताजुश्शरीआ़ मद्दज़ुल्लाहुलआ़ली की ह़यात व ख़िदमात,अफ़कार व नज़रियात और आलमी सतह़ पर क़बूले ख़ास व आ़म में नक़्शे अव्वल और संगे मील की हैसियत रखती है। जिस की इशाअ़त के बाद ह़ज़रत ताजुश्शरीआ़ मद्दज़ुल्लाहुलआ़ली की सवानेह़ निगारी की रास्ते हमवार हुये और सीरत निगारी का मवाद फ़राहम करने के लिए राहें खुली।

मौलाना शहाबुद्दीन रज़वी नौ जवान क़लमकारों में ज़ौदनवीस,पुख़्ता क़लम और मुतअ़द्दिद किताबों के मुसन्निफ़ व मुअल्लिफ़ हैं,मर्कज़ इल्म व इरफ़ान बरेली शरीफ़ के अह़वाल व मुआरिफ़ और उन के मा आख़ज़ व मराजअ़ और ख़ान्दान रज़ा के मशहुर,अकाबिरीन की सीरत व सवानेह़ पर गहरी नज़र रखने वाले रम्ज़शनास शख़्सियत के मालिक हैं। ह़याते ताजुश्शरीआ़ के दूसरे एडीशन में मौसूफ़ ने जिन ख़ारदार वादियों से गुज़र कर क़ीमती

मालूमात फ़राहम की हैं वह लाइक़ तवज्जोह भी हैं और क़ाबिल स़द सताइश भी, इस राह की मुश्किलों और दुशवारियों को वही कुछ जानता है जो इस राह से गुज़रता है। दूसरा इन लज़्ज़तों से वाक़िफ़ नहीं। आज इस बात की शदीद ज़रूरत है कि हम अपने अकाबिर और बुज़ुर्गों के इल्मी और रूहानी हालात व कैफ़ियात,फ़ज़ाइल व कमालात,अ़क़ाइद व नज़रियात,ख़िदमाते जलीला और ज़र्री कारनामों से अ़वाम व ख़्वास़ अहले सुन्नत को ज़्यादा से ज़्यादा मुतआरफ करायें। ताकि उन के इल्मी फ़ैज़ान और रूहानी इक़्दार से ज़्यादा से ज़्यादा लोग फ़ैज़याब हो सकें। आदा–ए–दीन और ह़ासिदीन के ज़बान व क़लम को क़ाबू में किया जा सके।

हज़रत ताजुश्शरीआ़ मद्दज़ुल्लाहुलआ़ली के दीनी और ख़ान्दानी दुश्मुनों ने जहाँ अपनी दुशमुनी में कोई कसर नहीं छोड़ी हमेशा सताते और इम्तिहान की वादियों से गुज़ारते रहे। दूसरी त़रफ़ ह़ासिदीन का दाइरा भी रोज़ बरोज़ बढ़ रहा है जहाँ वह रश्क व हस़द की आग में ख़ुद जल रहे हैं,भून रहे हैं। वही दुनिया–ए–सुन्नियत को भी रश्क व ह़सद की आग में झोंक देना चाहते हैं। मिल्लत का शीराज़ा बिखैर देना और इत्तिहाद व इत्तिफ़ाक़ को पारा कर देना चाहते हैं।

आतिशे आग से पत्थर भी नहीं है ख़ाली
जल गया तूर जो मूसा से हुई प्यार की बात

इन ह़ालात के पेशे नज़र हुज़ूर ताजुश्शरीआ़ अपने

जद्दे आला आला हज़रत इमाम अहले सुन्नत कुदुस के इस्तिग़ासा को सब्र व इस्तिक़ामत के साथ बज़बाने हाल दोहराते हुये अर्ज़ गुज़ार हैं।

इक तरफ़ आदा–ए–दीं एक तरफ़ हैं हासिदीं
बन्दा है तन्हा शहा तुम पे करोरों दुरूद

और अपने आक़ा व मौला सय्यदे आलम सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम की बारगाह बे कस पनाह में यूँ अर्ज करते हैं:

तुझे किया फ़िक्र है अख़तर तेरे यावर है वह यावर
बलाओ को जो तेरी ख़ुद गिरफतार बला करदें

ख़ान्दाने–रज़ा के उमूमन और हज़रत ताजुश्शरीआ के ख़ुसूसन आदा–ए–और हासिदीन कान खोल कर सुन लें

सब इन से जलने वालों के गुल हो गये चिराग
अहमद रज़ा की शमअ फिरोज़ा है आज भी

अल्लाह तआला जल्ल मजदहु बे वसीला–ए–सय्यदिल मुरसलीन ताहा या सीन सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम व बे तुफ़ैल ग़ौस व ख़्वाजा व बरकात व रज़ा,हुज्जतुलइस्लाम,मुफ़्ती आज़म और मुफ़स्सिरे आज़म तमाम ख़ान्दाने रज़ा ख़ुसूसन हज़रत ताजुश्शरीआ उन के अहले ख़ाना ख़ुसूसन हज़रत मौलाना अस्जद रज़ा ख़ाँ क़ादरी जानशीन ताजुश्शरीआ उनकी आले नस्बी व रूहानी व जुमला वाबस्तगाने सिलसिला–ए–आलिया रज़विया सब को दुशमुनों के शर,हासिदों के हसद,जुमला अमराज़े जिस्मानी व रूहानी और आसीबे रोज़गार से मामून व

महफूज़ फरमाये और हज़रत ताजुश्शरीआ़ दामत बरकातुहुमल कुदसिया वलआ़लिया व मतअ़ल्लाहुलमुस्लीमीन बतौल बक़ाइही के साया आ़तिफ़त को ता देर हम सभों के सरों पर क़ाइम व दाइम रखे और उन के फुयूज़ाते अ़लमिया व रूहानिया से माला माल फ़रमाये। अमीन व मा अ़लैना इल्ललबलागुलमुबीन.

## दुआ़ गो

फ़क़ीर नूरी सय्यद शाहिद अ़ली ह़स्नी रज़वी जमाली ख़लीफ़ा–ए–हुज़ूर मुफ़्ती आज़म,क़ाज़ी शरह़ व मुफ़्ती ज़िला रामपुर नाज़िम आला व शैख़ुलह़दीस मर्कज़ी दर्सगाह अहले सुन्नत अलजामिअ़तुल इस्लामिया,गंजे क़दीम,रामपुर।

# मुख़्तसर हालात

ताजुश्शरीआ अ़ल्लामा मुहम्मद **अख़्तर रज़ा अज़हरी** बरेलवी
जानशीन–ए– मुफ़्ती–ए–आज़म
मसनदे रुशद व हिदायत आस्ताना–ए–आ़लिया क़ादरिया
बरकातिया रज़विया सौदागिरान,बरेली शरीफ़

يبين نور الدجى عن نور طلعته    كالشمس بنجاب عن اشراقها الظلم
يغضى حياء و يغضىٰ سهابة    فما يكلم الا حين يتبسم
سهل الحليقة لا يخفى بوادره    بزيّنه اثنان حسن الخلق و التمم
مشتقة عن رسوله الله بنعمته    طالبت عناصره و الخيم و الشيم
كلتا يديه غياث عما نفعها    تستو كفان و لا يعود هما الحرم
من معشر حسبهم دين و بغضهم    كفر و قربهم منجى و معتصم

1.उनकी पेशानी की चमक से ज़ुलमतें दूर होती हैं, जिस तरह तुलूअ़ आफ़ताब से अंधेरा छुट जाता है।

2.और उन की हैबत से लोगों की आँखें झुक जाती हैं।

3.वह नर्म खु हैं,उनकी ख़सलतें पौशीदा नहीं हैं,ख़ुश ख़ल्क़ी और ख़ुश मिज़ाजी ने जीनत बख़्शी है।

4.उनकी सिफ़ात,सिफ़ाते रसूलुल्लाह कि आइना दार हैं। उनकी आ़दतें व ख़सलतें बहुत खुब हैं।

5.दोनों हाथ मुसला धार बारिश की तरह फ़ैज़े रसाँ हैं चाहे माल हो या न हो।

6.वह इस मुक़द्दस गिरोह के फ़र्द फ़रीद हैं,जिन की

मोहब्बत दीन है और नका कुर्ब निजात देने वाला है।

**विलादत :**

जानशीन मुफ्ति–ए–आज़म अ़ल्लामा मुफ़्ती आलहाज अश्शाह मुहम्मद अख़तर रज़ा अज़हरी क़ादरी इब्ने मौलाना मुहम्मद इब्राहीम रज़ा जीलानी इब्ने हुज्जतुलइस्लाम मौलाना मुहम्मद हामिद रज़ा इब्ने आला ह़ज़रत इमाम अह़मद रज़ा फ़ाज़िले बरेलवी25/फ़रवरी 1942 ई. को मह़ल्ला सौदागिरान बरेली शरीफ़ में पैदा हुये।

## ख़ान्दानी पस मन्ज़रः

ताजुश्शरीअ़ा का ख़ान्दान अफ़ग़ानिन्नसल और क़बील–ए–बढ़ेच से तअ़ल्लुक़ रखता है। मुरिस आ़ला शहज़ादा सईदुल्लाह ख़ाँ क़न्दहार हुकूमत अफ़ग़ानिस्तान के वली अ़हद थे,ख़ान्दानी इख़्तिलाफ़ की वजह से क़न्दहार को तर्क वत़न कर लाहूर आये। यहाँ पर गवर्नर ने आप शीश महल में आप के क़ियाम का इन्तिज़ाम किया और दरबार मुहम्मद शाह बादशाह देहली को इत्तिलाअ़ भेजवाई,दरबार से शाही मेहमान नवाज़ी का हुक्म स़ादिर हुआ। फिर शहज़ादा सईदुल्लाह ख़ाँ ने देहली बादशाह मुहम्मद शाह से जा कर मुलाक़ात की,आप को बादशह ने फौज का जन्रल बना दिया और आप के साथियों को भी फौज में अच्छी जगह मिल गई। रूहैल खन्ड में कुछ बग़ावत के आसार नुमाया हुये तो बादशाह ने आप को रुहेलख़न्ड की दारुस्सुलतनत बरेली भेज दिया ताकि वहाँ अमन व अमान क़ाइम करें। आप के स़ाहबज़ादे सअ़ादत यारख़ाँ दरबार

देहली में वज़ीर–ए–मुम्लिकत थे,उनको कलैदी क़लमदान मिला था,उनकी अपनी अ़लाहि़दा महर थी। हाफ़िज़ काज़िम अ़ली ख़ाँ के आहद में मुग़लिया हुकूमत का ज़वाल शुरू हो गया। हर तरफ़ बग़ावतों का शौर और आज़ादी व ख़ुद मुख़्तारी का ज़ोर था। आप अवध की कमान संभालने पहुँचे। आप के फ़रज़न्द मौलाना शाह रज़ा अ़ली ख़ाँ बरेली जिन्होंने 1857 ई. में अहम किरदार अदा किया। इंग्रेज़ ने उनका सर क़लम करने के लिए पाँच हज़ार के इन्आम का एलान किया था। आप के दो फ़रज़न्द मौलाना मुफ़्ती नक़ी अ़ली ख़ा बरेलवी और दूसरे मौलाना ह़कीम तक़ी अ़ली ख़ाँ बरेलवी तवल्लुद हुये, जिन्होंने दरजनों किताबें लिखे, मौलाना नक़ी अ़ली ख़ाँ बरेलवी के तीन फ़रज़न्द तवल्लुद हुये। (1) आला हज़रत इमाम अहमद रज़ा ख़ाँ क़ादरी फ़ाज़िल बरेलवी (2)मौलाना हसन रज़ा ख़ाँ बरेलवी (3) मौलाना मुफ़्ती मुहम्मद रज़ा ख़ाँ बरेलवी।

**तस्मिया ख़्वानी :**

जानशीन मुफ़्तिए–आज़म की उमर शरीफ़ जब चार साल, चार माह, चार दिन की हुई तो वालिद माजिद मुफ़स्सिरे आज़म हिन्द मौलाना मुहम्मद इब्राहीम रज़ा जीलानी ने तक़रीब बिस्मिल्लाह ख़्वानी मुन्अक़िद की, और उस में दारूलउ़लूम मन्ज़रे इस्लाम के जुमला त़लबा को दअ़वत दी। हुज़ूर मुफ़्ति–ए–आज़म कुद्दिदसा सिर्रहु,ने रस्मे बिस्मिल्लाह अदा कराई। और मुहम्मद नाम पर अ़क़ीक़ा हुआ। पुकार ने का नाम "मुहम्मद इस्माईल रज़ा" और उ़र्फ़

मुहम्मद अख़्तर रज़ा तजवीज़ हुआ। हुज़ूर मुफ़्ति– ए–आज़म की साहबज़ादी यानी जानशीने मुफ्ति–ए–आज़म की वालिदा माजिदा ने तअ़लीम का ख़ास ख़्याल रखा। चुंकि नाना जान का सहीह जानशीन इसी नवासे को मुस्तक़बिल में बन्ना था, और सारी तवक़्क़ुआ़त उन्ही से वाबस्ता थीं। इसी लिए नाना जान हुज़ूर मुफ़्ति–ए–आज़म की सहर आमूज़ दुआ़ये भी आप ही के हक़ में निकलती रहीं।

**अल्क़ाब** : जानशीने मुफ़्ति–ए–आज़म ने 1984 ई / 1404 हिजरी में सुराश्टर का दौरा फ़रमाया, वीरावल, पुरबन्दर, जामजौधपुर,ईलटिया,धोराजी,और जीतपूर होते हुये 15 / आगस्त 1984 ई. 1404 हिजरी को अमरीली तशरीफ़ ले गये। वहाँ हज़ारों लोग दाख़िले सिलसिला हुये। रात 12 बजे से दो बजे तक जानशीन मुफ़्ति–ए–आज़म की तक़रीर हुई। और 18 आगस्त को जोनागढ़ में बज़म रज़ा की जानिब से एक जलसा रज़ा मस्जिद में रखा गया। जिस में अमीरे शरीअत हाजी नूर मुहम्मद रज़वी मारफ़ानी ने "ताजुल– इस्लाम" का लकब दिया। जिसकी ताईद मुफ़्ती गुजरात मौलाना मुफ़्ती अह़मद मियाँ ने आम जलसा में की।

जानशीन मुफ्ति–ए–आज़म को सदरूलमुफ़त्तीन, सनदुल मुफ़त्तीन,और फ़क़ीह–ए–इस्लाम का लक़ब 1984 ई 1404 हिजरी में रामपुर के मशहूर आ़लिमे दीन हज़रत मौलाना सय्यद मुफती शाहिद अ़ली रज़वी शैख़ुल हदीसअलजामियातुल इस्लामिया गंज क़दीम रामपुर ने एक आम जलसा में दिया।

फ़ख़रे अहले सुन्नत,फ़क़ीहे आज़म और शैख़ुल मुहद्दीसिन का लक़ब14/शव्वालुलमुकर्रम 1405 हिजरी 1985 ई. को मौलाना हकीम मुज़फ्फ़र अहमद रज़वी बरकाती दातागंज बदायूँ ने दिया। उस के एलावा मसलन ताजुश्शरीआ मरजउलउलमा वलफ़ुज़ला वग़ैरा,और बहुत से अलक़ाब उलमा व मशाइख़ ने दीए। जिसकी एक तवील फ़िहरिस्त है जामेअ अज़हर मिस्र के शैख़ुलहदीस ने आप को फ़ख्र अज़हर का ख़िताब 2010 को क़ाहिर में मुन्अक़िद तक़रीब में दिया।

**हुसूले उलूम इस्लामिया :**

जानशीने मुफ्ति-ए-आज़म ने घर पर वालिदा माजिदा से क़ुरआन करीम नाज़रा ख़त्म किया। उसी दौरान वालिद माजिद से उर्दू की किताबें पढ़ी। घर पर तअलीम हासिल करने के बाद वालिद बुज़ुर्गवार ने दारूलउलूम मन्ज़रे इस्लाम में दाख़िल करादिया। नहमीर,मीज़ान, मुन्शइब वग़ैरा से हिदाया आख़ेरैन तक की कितबें दारूलउलूम मन्ज़रे इस्लाम के कुहना मशक़ असातिज़ा किराम से पढ़ीं। ताजुश्शरीआ ने फ़ारसी की इब्तिदाई कुतुब पहली फ़ारसी,दूसरी फ़ारसी,गुलज़ारे दबिस्ता,गुलिस्ताँ और बुस्ताँ मन्ज़र-ए-इस्लाम के उस्ताद हाफ़िज़ इन्आमुल्लाह ख़ाँ तस्नीम हामिदी बरेलवी से पढ़ी। 1952 ई. में एफ आर इस्लामिया इन्टर कालेज में दाख़िला लिया। जहाँ पर हिन्दी और अंग्रेज़ी की तालीम हासिल की।

मुफ़स्सिरे हिन्द कुद्दुस सिर्रुहु के मुरीद ख़ास जनाब निसार अहमद हामिदी सुलतान पूरी मरहूम की कोशिश से

जामिअ़ा अज़हरी क़ाहिरा(मिस्ऱ)से अ़रबी अदब में महारत हासिल करने के लिए फ़ज़ीलतुश्शैख़ मौलाना अ़ब्दुत्तवाब मिस्री की ख़िदमात हासिल की गई थीं। शैख़ साहिब दारुल उ़लूम मन्ज़रे में दर्स व तदरीस दिया करते थे। उनके ख़ास तलामिज़ा में आप का शुमार होता था। आप दौराने त़ाल्ब इल्मी मामूल था कि अलस्सुबह अ़रबी अख़बारात उस्ताद को सुनाते और उर्दू हिन्दी के अख़बारात की ख़बरों व इत्तिलाआ़त को अ़रबी ज़बान में तर्जमा कर के सुनाते। आप को शैख़ साहिब बड़ी तवज्जोह और इन्हेमाक से पढ़ाते आप की ज़िहानत व फत़ानत को देखते हुये जामिआ़ अज़हर में दाख़िला का मशवरा मौलाना इब्रहीम रज़ा ख़ाँ जीललानी को दिया तो वह तैयार हो गये। ताजुश्शरीआ जानशीन मुफ्ति–ए–आज़म1963 ई. में जामिया अजहर क़ाहिरा मिस्र तशरीफ़ ले गये। वहाँ आप ने "कुल्लिया उसुलुद्दीन" (एम–ए–)में दाख़ला लिया मुसलसल तीन साल तक जामिया अज़हर मिस्र में फ़न तफ़सीर व ह़दीस के माहिर असातिज़ा से इक्तिसाब इल्म किया।

ताजुश्शरीआ बचपन ही से ज़हानत व फ़ित़ानत और कुव्वते हाफ़िज़ा के मालिक थे। और अ़रबी अदब के दिलदादा थे। जामिया अज़हर मिस्र में दाख़िला के बाद जब आप की जामिया के असातिज़ा और त़लबा से गुफ़्तगु हुई तो वह आप की बे तकल्लुफ़ फ़स़ीह़ व बलीग़ अ़रबी गुफ़्तगु सुन कर महवे ह़ैरत हो जाते थे और कहते थे कि।

एक अजमियुन्नसल हिन्दुस्तानी      अ़रबियुन्नसल अहले इल्म हजरात

से गुफ़्तगु करने में कोई तकल्लुफ़ महसूस नहीं करता

जामिया अज़हर मिस्र के शौअबा–ए–कुल्लिया–उसूलुद्दीन का सालाना इम्तिहान अगर्चे तहरीरी होता था। मगर मालूमात अम्मा(जन्रल नालेज) का इम्तिहान तक़रीरी होता था। चुनाँचेह जामिया के सालाना इम्तिहान के मौक़ा पर जब जानशीन मुफ़्ति–ए आज़म का इम्तिहान हुआ तो मुम्तहिन ने आपकी जमाअत से इल्मे कलाम के चन्द सवालात किए, पूरी जमाअत में से कोई एक भी सवालात के सहीह जवाब न दे सका। मुम्तहिन ने रूये सुख़न आप की तरफ़ करते हुये सवालात को दोहराया। जानशीन मुफ़्ति–ए–आज़म ने उन सवालात का ऐसा शाफ़ी व काफ़ी जवाब दिया कि मुम्तहिन तअज्जुब की निगाह से देखते हुये कहने लगा कि। "आप तो हदीस व उसूले हदीस पढ़ते हैं, तब इल्मे कलाम में कैसे जवाब दिया"। जानशीन मुफ़्ती–ए–आज़म ने जवाब में कहा "कि मैंने दारूलउ़लूम मन्ज़रे इस्लाम बरेली में इल्मे कलाम पढ़ा था"।

आप के जवाब से मसरूर हो कर मुम्तहिन जामिया ने आप को जमाअत में पहला मक़ाम दिया।

**जामिया अज़हर से फ़रागत,एवार्ड,और बरेली आमद :**

ताजुश्शरीआ मुफ़्ती मुहम्मद अख़तर रज़ा अज़हरी मदद्ज़ुल्लाहु 1963 ई में जामिया अज़हर मिस्र तशरीफ ले गये,और वहाँ पर तीन साल मुसलसल रह कर हुसूले इल्म में मशगूल रहे। दूसरे साल के सालाना इम्तिहान में आप ने शिरकत की, अल्लाह तआला ने अपने फ़ज़ले अमीम से पूरे

जामिया अज़हर क़ाहिरा में इम्तिहान में आला काम्याबी अता फ़रमाई। उस काम्याबी पर इडीटर माहनामा आला ह़ज़रत बरेली कवाइफ़ अस्ताना रज़विया के उ़नवान से रक़मतराज हैं।

नबीर–ए– आला ह़ज़रत हुज्जतुलइस्लाम अ़लैहिर्रह़मा और ह़ज़रत मुफ़सिस्रे आज़म के फ़रज़िन्द दिलबन्द मौलाना अख़तर रज़ा ख़ाँ स़ाह़ब ने अ़रबी में बी–ए–की सनद फ़रागत निहायत नुमाया और मुम्ताज हैसियत से हासिल की.मौलाना अखरत रज़ा ख़ाँ स़ाह़ब न सिफ़ जामिया अज़हर में बल्कि पूरे मिस़ में अव्वल नम्बरों से पास हुये। मौला तआ़ला उन को इस से ज़्यादा बेश अज़ बेश काम्याबी अ़ता फ़रमाये। और उन्हें ख़िदमात का अहल बनाये, और वह स़ह़ीह मअ़ना में आ़ला ह़ज़रत इमाम अहले सुन्नत के जानशीन कहे जायें। अल्लाहुम्मा ज़िद फ़ज़िद।

ताजुश्शरीअ़ा1966 ई. जामेअ़ अज़हर काहिरा से फ़ारिग़ हुये तो करनल जमाल अब्दुन्नासिर ने आप को बत़ौर इन्आ़म जामे "अज़हर ईवार्ड" पेश किया और साथ ही साथ सनद से भी नवाजे गये।

जब आप जामेअ़ अज़हर से बरेली शरीफ़ तशरीफ़ लाये तो उस की कैफ़ियत शहर के मशहूर बुजुर्ग उमीद रजवी यूँ तह़रीर फ़रमाते हैं, बउनवान आमदनत बाइस.........

गुलिस्ताने रज़वियत के महकते फूल, चमनिस्ताने आ़ला हज़रत के गुल ख़ुशरंग, जनाब मौलाना मुह़म्मद अख़रत रजा ख़ाँ साह़ब इब्ने ह़ज़रत मुफ़स्सिरे आज़म हिन्द रह़मतुल्लाहि अ़लैहि एक अ़र्सा दराज़ के बाद जामेअ़ अजहर

से फ़ारिगुत्तहसिल हो कर 17/नवम्बर 1966ई 1386हिजरी की सुबह को बहार अफ़ज़ाये गुलशन बरेली हुये,बरेली के जंकशन स्टेशन पर मुतअल्लिक़ीन व मुतवस्सिलीन व अहले ख़ान्दान; उलमा–ए–किराम व तल्बा–ए– दारूलउलूम(मन्ज़रे इस्लाम)के एलावा बेशुमार मोअतक़दीन हज़रात ने(जिन में बेरूने जात ख़ुसूसन कानपुर के अहबाब भी मौजूद थे) हज़रत मुफ्ती आज़म मद्दज़ुल्लाहु की सर परस्ती में परतिपाक और शान्दार इस्तिक़बाल किया, और साहबज़ादा मौसूफ़ को खुशरंग फूलों के गजरों और हारों की पेशकशी से अपने वालिहाना जज़बात व ख़ुलूस और अक़ीदत का इजहार किया।

इदारा मौलाना अख़्तर रज़ा ख़ाँ अज़हरी और मुतवस्सिलीन को उस कामयाब वापसी पर हदया –ए–तबरिक व तहनियत पेश करता है,और दुआ करता है कि अल्लाह तआला बतुफ़ैल अपने हबीब करीम अलैहिस्सलात वत्तस्लीम उन के आबा किराम ख़ुसूसन आला हज़रत इमाम अहले सुन्नत मुजद्दिदे आज़म रदियल्लाहु तआला अन्हु का सच्चा सही वारिस व जानशीन बनाये। ई दुआ अज़ मन व अज़ जुमला जहाँ आमीन बाद।

(मौलाना रैहान रज़ा ख़ाँ मुदीर माहनामा आला हज़रत बरेली दिसम्बर 1966 ई. 1386 हिजरी)

"हुज़ूर को लेने के लिए हज़रत बज़ाते ख़ुद बनफ़्स नफ़ीस तशरीफ़ ले गये,और ट्रेन का बे ताबाना इन्तिज़ार फ़रमाते रहे,जैसे ही ट्रेन पलेट फ़ार्म पर उतरी,सब से पहले हज़रत ने गले लगाया, पेशानी चुमी और बहुत दुआयें दी

और फ़रमा कि कुछ लोग गये थे मगर बदल कर आये मगर मेरे बच्चे पर जामिआ की तहज़ीब का कुछ असर नहीं हुआ,मा शाअल्लाह।"

## अन्दाज़े तर्बियत

हज़रत ताजुश्शरीआ के वालिद माजिद मुफ़स्सिर–ए–आज़म हिन्द रहमतुल्लाहि अ़लैहि ने आप की नशू व नुमा बड़े नाज़ व नअ़म और ख़ुसूसी एहतिमाम के साथ की, दौराने त़ालिबइल्मी आप को तक़रीर व वअ़ज़ की तरबियत देते थे। एक बार वालिद माजिद ने आप को क़रीब बुला कर बैठाया और फ़रमाया कि कल से त़लबा(मन्ज़र–ए–इस्लाम)को सैफुलजब्बार(मुस़न्निफ़ा सैफुल्ला अलमसलूम अ़ल्लामा शाह फ़ज़ले रसूल उस्मानी बदाँयूनी)सुनाया करोगे। आप ने अ़र्ज किया कि अब्बा हुज़ूर अभी मेरी उर्दू भी अच्छी नहीं है,फ़रमाया कि सब ठीक हो जायेगी,यह काम तुम्हारे ज़िम्मा किया जाता है। आप ने दूसरे दिन से हम दर्स त़लबा को जमा किया और ख़ानक़ाहे आ़लिया रज़विया की छत पर बैठ कर "सैफुलजब्बार"का दर्स शुरू करदिया। इस त़रह मुतअ़दिद बार सैफुलजब्बार का दर्स दिया और मुतालअ़ किया,वालिद माजिद के इस से कई मक़ासि़द पौशीदा थे,एक तो यह कि उर्दू एबारत ख़्वानी बेहतर हो जायेगी,दूसरी अक़ाइद–ए–अहले सुन्नत व जमाअ़त की ख़ुब जानकारी हा़सि़ल होगी,तीसरी वजह यह थी कि तक़रीर व ख़िता़बत करने में तकल्लुफ़ और झिझक ख़त्म हो जायेगी।

## दौराने तालीम वालिद माजिद का इन्तिक़ालः

जानशीन-ए-हुज़ूर मुफ़्ती-ए-आज़म जब जामेअ अज़हर में तालीम व तरबियत हासिल कर रहे थे। उसी दौरान आप के वालिद माजिद मुफस्सिर-ए-आज़म हिन्द मौलाना इब्राहीम रजा खाँ जीलानी बरेलवी का 60 साल की उमर में 11/सफ़फ़रुलमुज़फ़्फ़र 1385 हिजरी 12/जून 1965 ई. को इन्तिक़ाल हो गया। इन्तिक़ाल की ख़बर पहुचते ही आप के क़ल्ब पर गहरा सदमा पहुँचा। आप के हम दर्स मौलाना शमीम अशरफ़ अज़हरी(मारीशश) ने आप के बरादरे अकबर मौलाना रैहान रज़ा ख़ाँ रहमानी मियाँ को ताज़ीयती मकतूब लिखा,और आप की कैफ़ियत तहरीर की है,इस से बख़ूबी अन्दाज़ा होता है। जानशीन मुफ्ती-ए-आजम ने एक तवील ख़त बरादरे अकबर के नाम तहरीर किया और वालिद साहब के इन्तिक़ाल की तफ़सीलात मालूम की और एक ताज़ीयती नज़म भी तहरीर फ़रमाई। यह तमाम चीजें राकिमुस्सुतूर के पास महफ़ूज़ हैं।

किसी के गम में हाये तडपा ता है दिल ☆ और कुछ ज्यादा उमन्डआता है दिल
हाय दिल का आसरा ही चल बसा ☆ टुकड़े टुकडे अब हो जाता है दिल
अपने अख़तर पर एनायत कीजिए ☆ मेरे मौला किस को बहकाता है दिल

### असातिज़ा किराम :

आप के असातिज़ा में क़ाबिल ज़िक्र असातिज़ा किराम यह हैं।

1- हुज़ूर मुफ़्ती आज़म मौलाना अश्शाह मुस्तफ़ा रज़ा नूरी बरेलवी क़ुद्दुस सिर्रहु

2- बहरूलउ़लूम हज़रत मौलाना मुफ़्ती सैयद मुहम्मद

अफ़ज़ल हुसैन रज़वी मोंगरी

3 –मुफ़स्सिरे आज़म हिन्द हज़रत मौलाना मुहम्मद इब्राहीम रज़ा जीलानी रज़वी बरेलवी

4 –फ़ज़ीलतुश्शैख़ मौलाना अल्लामा मुहम्मद समाही शैख़ुल हदीस वत्तफ़सीर जामेआ अज़हर क़ाहिरा

5– हज़रत अल्लामा मौलाना महमूद अब्दुलग़फ़्फ़ार उस्ताज़ुलहदीस जामेआ अज़हर क़ाहिरा

6–उस्ताज़ुलअसातिज़ा मौलाना मुफ़्ती मुहम्मद अहमद उर्फ़ जहाँनगीर ख़ाँ रज़वी आज़मी

7 रैहान मिल्लत मौलाना मुहम्मद रैहान रज़ा रहमानी रज़वी बरेलवी

8 फ़ज़ीलतुश्शैख़ मौलाना अब्दुत्तवाब मिस्री उस्ताद मन्ज़र–ए–इस्लाम बरेली

9 मौलाना हाफ़िज़ इन्आमुल्लाह ख़ाँ तस्नीम हामिदी बरेलवी।

**दर्स व तदरीस** : ताजुश्शरीआ अल्लामा मुफ़्ती मुहम्मद अख़तर रज़ा अज़हरी को 1967 ई में दारूलउलूम मन्ज़रे इस्लाम बरेली में दर्स देने के लिए पेश कश की गई। आप ने उस दअवत को क़बूलियत से सरफ़राज़ किया, 1967 ई. से तदरीस के मसन्द पर फ़ाइज़ हो गये। ताजुश्शरीआ के बरादरे अकबर मौलाना रैहान रज़ा रहमानी बरेलवी ने 1978 ई. में सदरूलमुदर्रिसीन के आला ओहदा पर तक़र्रूर किया। और उस ओहदे के साथ "रज़वी दारूलइफ़्ता" के सदर मुफ़्ती भी रहे। दर्स व तदरीस का सिलसिला मुसलसल

बाराह साल तक चलता रहा।

हिन्दुस्तान गीर तब्लीग़ी दौरे की वजह से यह सिलसिला कुछ अय्याम के लिए मुन्क़तअ हो गया। मगर कुछ ही दिनों बाद अपने दौलत कदे पर दर्स कुरआन व ह़दीस का सिलसिला शुरूअ़ किया। जिस में मन्ज़रे इस्लाम,मज़हरे इस्लाम और जामिआ नूरिया रज़विया के त़लबा कसरत से शिरकत करते, 1407 हिजरी और 1408 हिजरी को मदरसा अलजामियातुल इस्लामिया गंजक़दीम रामपुर में ख़त्म बुख़ारी शरीफ़ कराया।1408 हिजरी को जामिआ फारूकिया भोजपुर ज़िला मुरादाबाद में बुख़ारी शरीफ़ का इफ़्तिताह़ किया। 1409 हिजरी को दारूलउलूम अमजदिया कराची (पाकिस्ता)में बुख़ारी शरीफ़ का इफ़्तिताह़ फ़रमाया,और ज़िलहिज्जा1409हिजरी को अलजामिअतुल क़ादरिया रिछा बेहड़ी ज़िला बरेली शरीफ में शरह़ वक़ाया का त़वील सबक़ पढ़ाया। अब तक मुल्क व बैरुने मुमालिक में न जाने कितने मदारिस वजामीआत में दर्स बुखारी दिए हैं। जामिआ फ़ारूक़िया बनारस में ख़त्म बुख़ारी के मौक़ा पर साह़िबे बुख़ारी और आख़िरी ह़दीस पर ढाई घन्टा तक़रीर फ़रमाई।

**ख़ान्दान रज़ा की फ़तवा नवैसी :**

ख़ान्दान इमाम अह़मद रज़ा क़ादरी फ़ाज़िले बरेलवी की मुद्दत फ़तवा नवैसी का मन्दर्जा ज़ैल जाइज़ा ईमान और यक़ीन को रौशन करता है। ह़ज़रत मौलाना रज़ा अ़ली ख़ाँ की फतवा नवैसी का आग़ाज़ 1246 हिजरी 1831 ई अन्जाम

1282 हिजरी 1865 ई. इमाम अहमद रज़ा की फ़तवा नवैसी का आग़ाज़ 1286हिजरी / 1869 ई.अन्जाम 1340 हिजरी 1831 ई. हुज्जतुलइस्लाम मुफ़्ती मुहम्मद हामिद रज़ा की फ़तवा नवैसी का आग़ाज़ 1338 हिजरी 1910 ई. अन्जाम 1981 ई. / 1402। है।

बहम्देही तआला यह सिलसिला–ए–ज़रराँ जिसकी मुद्दत 1408 हिजरी 1988 ई. तक 162 साल होती है,अब भी ख़ानक़ाह आलिया क़ादरिया बरकातिया रज़विया सौदागिरान बरेली से ताजुश्शरीआ 1967 ई से अन्जाम दे रहे हैं। आप हुज़ूर मुफ़्ती आज़म कुद्दिसा सिर्रहु और मुफ़्ती सैयद मुहम्मद अफ़ज़ल हुसैन रज़वी मोंगीरी की ज़ेरे निगरानी फ़तावा लिखते रहे। मुफ़्ती आज़म कुद्दिसा सिर्रहु के पास फ़तावा की कसरत की वजह से कई काम करते। मुफ़्ती आज़म ने फ़रमाया :

अखतर मियाँ घर में बैठने का वक़्त नहीं। यह लोग जिन की भीड़ लगी हुई है कभी सुकून से बैठने नहीं देते। अब तुम उस काम को अन्जाम दो। में तुम्हारे सुपुर्द करता हूँ।" लोगों से मुख़ातब हो कर मुफ़्ती आज़म ने फ़रमाया :

"आप लोग अब अख़तर मियाँ सल्लमहु से रजूअ़ करें उन्हीं को मेरा क़ाइम मक़ाम और जानशीन जानें।"

उसी दिन से लोगों का रूजहान ताजुश्शरीआ की तरफ़ हो गया। आप ख़ुद अपने फ़तवा नवैसी की इब्तिदा यूँ तहरीर फ़रमाते हैं।

## फतवा नवैसी का आग़ाज़ :

जानशीन–ए–हुज़ूर मुफ्ती–ए–आज़म अ़ल्लामा मुफ़्ती मुहम्मद अख़्तर रज़ा ख़ाँ अज़हरी दामत बरकातुहुमुल आ़लिया को अल्लाह तआ़ला ने वदीअ़त के तौर पर इल्मी व फ़कही स़लाहियतों और जुज़यात फ़िक़्हिया पर कामिल दसर्तस,इल्मे कुरआन व ह़दीस पर मुकम्मल इदराक अ़ता फ़रमाया। आप ने सब से पहले फ़तवा 1966ई / 1382हिजरी में तह़रीर फ़रमा कर मुफ़्ती सैयद अफ़ज़ल हुसैन मुंगीरी स़द्र दारुलइफ़ता मन्ज़र–ए–इस्लाम को दिखाया,आप ने फ़रमाया कि अब मैंने देख लिया है नाना मोह़तर्म को दिखा आइये. फिर आप ने अपने नाना ताजदारे अहले सुन्नत हुज़ूर मुफ्ती–ए–आज़म कुद्दुस सिर्रुहु की ख़िदमत में पेश किया। ह़ज़रत ने मुलाह़िज़ा फ़रमा कर आप से मुख़ात़ब हो कर दादे तह़सीन और हौस़ला अफ़ज़ाई फ़रमाई और हिदायत की दारुलइफ़ता में आ कर फ़तवा लिखा कर और मुझे दिखाया करो। इस से पहले फ़तवा में सवालात के शाफि व काफी जवाबात दिये। यह इस्तिफ़ता मरकज़ इस्लाम मदीनतुल मुनव्वर से आया था। जिस में त़लाक़,निकाह मीरास़ से मुतअ़ल्लिक़ मसाइल शरइ़या दरयाफ़्त किए गये थे। आप ने तफ़स़ील से दलाइल व बराहीन के साथ फ़तवा को मुज़य्यन कर के उस्ताज मोह़तर्म और नाना जान से दाद व तह़सीन ह़ासिल की।

नबीरा–ए–उस्ताज़े ज़मन ह़ज़रत मौलाना मुफ़्ती हबीब रज़ा ख़ाँ बरेलवी कहते हैं कि:

"कभी कभी नाग़ा हो जाता था तो ह़ज़रत की

अहलिया मोह़तर्मा पीरानी अम्माँ साहिबा अलैहिर्रमा दरयाफ़्त फ़रमाती कि आज अख़तर मियाँ नहीं आये हैं। उन से कहो कि रोज़ाना आया करे। हज़रत इन को बहुत पसन्द फ़रमाते हैं।''

ताजुश्शरीआ जब भी फ़तावा की इस्लाह़ के लिए हाज़िरे ख़िदमत होते तो हज़रत आप को अपने क़रीब बैठाते,फ़तावा मुलाहिज़ा फ़रमाते और ज़रूरत के तेह़त कुछ इज़ाफ़ा या तरमीम व तदलील फ़रमा कर दस्तख़त फ़रमा देते,यह मामूल बरसों रहा। और हज़रत के अय्यामे अलालत दफ़तरी कामों,दारुलउ़लूम मज़हर इस्लाम और सन्द ख़िलाफ़त व इजाज़त पर दस्तख़त़ करने और महर की तमाम तर ज़िम्मा दारियाँ आप के सुपुर्द फ़रमा दी थीं। जिस को आप ने बहुस्न व ख़ुबी अन्जाम दिया। आप ख़ुद अपने फ़तवा नवैसी की इब्तिदा यूँ तह़रीर फ़रमाते हैं।

''मैं बचपन से ही हज़रत(मुफ्ती आज़म)से दाख़िले सिलसिला हो गया हूँ,जामिआ अज़हर से वापसी के बाद मैंने अपनी दिलचस्पी की बिना पर फ़तवा का काम शुरू किया। शुरू शुरू में मुफ़्ती सैयद अफ़ज़ल हुसैन साह़ब अलैहिर्रह़मा और दूसरे मुफ़्तियाने किराम की निगरानी में मैं यह काम करता रहा। और कभी कभी हज़रत की ख़िदमत में हाज़िर हो कर फ़तवा दिखाया करता था। कुछ दिनों के बाद उस काम में मेरी दिलचस्पी ज़्यादा बढ़ गई और फिर मैं मुस्तक़िल हज़रत की ख़िदमत में हाज़िर होने लगा। हज़रत की तवज्जोह से मुख़्तसर मुद्दत में उसकाम में मुझे

वह फ़ैज़ ह़ासिल हुआ कि जो किसी के पास मुद्दतों बैठने से भी न होता।''

(माहनामा इस्तिकामत कानपूर स.151 रज्जबुलमुरज्जब 1403 हिजरी 1983 ई.)

ताजुश्शरीआ ने राकिमुस्सुतूर के एक सवाल के जवाब में फ़रमाया कि : मैं ने दारुलउ़लूम मन्ज़र-ए-इस्लाम में पढ़ा और पढाया,जामिआ अज़हर में भी पढ़ा,शुरू से ही मुझे मुत़ालअ़ का बहुत शौक़ था अपनी दरसी किताबों के अ़लावा शुरूह़ व ह़वाशी और ग़ैर मुतअ़ल्लिक़ किताबों का रोज़ाना कसरत से मुतालअ़ करता,और ख़ास़ ख़ास़ चीज़ों को डाइरी पर नोट कर लिया करता था। उसके अ़लावा सब से अहम बात यह है कि मुझे जो कुछ भी मिला वह हुज़ूर मुफ़्ती-ए-आज़म कुद्दुस सिर्राहु की स़ोहबत व इस्तिफ़ादा से ह़ासिल हुआ। उनके एक घन्टा की सोह़बत, इस्तिफ़सारात और इस्तिफ़ादा सालों की मेह़नत व मुशक़्क़त पर भारी पड़ते थे। मैं आज हर जगह हुज़ूर मुफ़्ती-ए-आ़ज़म का इल्मी व रूह़ानी फ़ैज़ान पाता हूँ। आज जो मेरी हैसियत है वह उन्हें की स़ोह़बत किमया असर का स़दक़ा है।

तक़रीबन चौबीस साल से मुसलसल मुफ़्ती आ़ज़म कुद्दिसा सिर्रहु के उस मनस़ब को बहुसन व ख़ूबी अन्जाम दे रहे हैं ताजुश्शरीआ़ के फ़तावा इक़साये आ़लम में सनद का दर्जा रखते हैं। एक अन्दाज़े के मुत़ाबिक़ ता दम तह़रीर फ़तावा के रजिस्टरों की तअ़दाद 31 से मुतजावज़ हो गई है।

**मर्कज़ी दारुलइफ़्ता का क़ियामः**

1981 ई.में ताजदारे अहले सुन्नत हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म कुद्दुस सिर्रहु के इन्तिक़ाल के बाद आला ह़ज़रत इमाम अह़मद रज़ा क़ादरी फ़ाज़िल बरेलवी के दौलत कदा पर(जहाँ ताजुश्शरीअ़ा की मुस्तक़िल सुकूनत है) मर्कज़ी दारुलइफ्ता की बुनियाद डाली,1982 ई.में घेर पर ही मसाइल के जवाबात एनायत फ़रमाते थे। बाज़ाबता तौर पर किसी इदारा की बुनियाद नहीं पड़ी थी,मगर उ़लमा व मशाइख़ और अ़वामे अहले सुन्नत की ज़रूरत का ख़ियाल करते हुये"मर्कज़ी दारुलइफ़्ता"के क़ियाम का फ़ैसला किया।

उस वक़्त ह़ज़रत रोज़ाना दारुल इफ़्ता में जलवा अफरोज़ होते और आप ने मौलाना मुफ़्ती क़ाज़ी अ़ब्दुर्रह़ीम बस्तवी,मौलाना मुफ़्ती मुहम्मद नाज़िम अ़ली क़ादरी बारा बंकी,मौलाना मुफ़्ती ह़बीब रज़ा ख़ाँ बरेलवी को मुफ़्ती की हैसियत से मरकज़ी दारुलइफ़्ता में मुक़र्रर फ़रमाया। फ़तावा को रजिस्टर में नक़ल की ख़िदमत के लिए मौलाना अ़ब्दुलवह़ीद ख़ाँ बरेलवी को मामूर किया गया। मौलाना अ़ब्दुल वह़ीद बरेलवी मरहूम ने 1983 ई से 2005 ई तक फ़तावा की नक़ल का काम किया। आज मरकज़ी दारुलइफ़्ता में मौलाना के हाथ से मुन्दर्जा फ़तावा के 80 / रजिस्टर होंगे। मौजूदा वक़्त में मर्कज़ी दारुलइफ़्ता से जारी फ़तावा की हैसियत मुल्क व बैरूने ममालिक में ह़र्फ़ आख़िर का दर्जा में हैं। जिस मस्नद इफ़्ता की बुनियाद मुजाहिद जंग आज़ादी मौलाना मुफ़्ती रज़ा अ़ली ख़ाँ बरेलवी रह़मतुल्लाहि अ़लैहि ने रखी थी वह आज तक बारौनक़ है।

**अज़दवाजी ज़िन्दगी:**

जानशीन मुफ़्ती आज़म का अक़्द मसनून हकीमुलइस्लाम मौलाना हुसनैन रज़ा बरेलवी अ़लैहिर्रहमा की दुख़्तरनेक अख़तर सालेह सीरत के साथ 3 नवम्बर 1968 ई शअबानुलमुअ़ज़्ज़म 1388 हिजरी बरोज़ इतवार को महल्ला कांकर टोला पुराना शहर से हुआ, जिन से फिलहाल एक साहबज़ादा मख़दूम गिरामी मौलाना अस्जद रज़ा क़ादरी बरेलवी और पाँच साहबज़ादयाँ तवल्लुद हुयें। जिन में सब की शादियाँ हो चुकी हैं।

अल्लाह तबारूक व तआ़ला आप की औलाद अमजाद को सलफ़े सालिहीन और ख़ान्दान रज़ा का नमूना बनाये और साहबज़ादा गिरामी को वालिदे बुज़ुर्ग गवार ताजुश्शरीआ का सही मअ़नों में जानशीन और क़ाइम मक़ाम बनाये (आमीन)

हज व ज़ियारत

ताजुशशरीआ मुफ्ती मुहम्मद अख़रत रज़ा अजहरी ने पहला हज 1403/4सितम्बर 1983 ई., दूसरा हज 1405/1985 ई. तीसरा हज 1406 हिजरी 1986 ई., में अदा फ़रमाये। और मुतअ़द्दिद बार उमरा से भी फैज़याब हुये।

**नस्बनदी के ख़िलाफ़ फ़तवा :**

श्रीमती इंद्रागाँधी साबिक़ वज़ीर–ए–आज़म हिन्द का मिजाज आमराना था,उनके दौरे इक्तिदार में अवाम पर ज़ुल्म व जबर किया गया,कांग्रेस पार्टी की सारी कुव्वत का नुक़्ता, इरतिकाब सिर्फ़ और सिर्फ़ इंद्रागाँधी की जात थी।

उन्होंने यह सब बिला शिरकत ग़ैर इक़्तिदार पर अपनी गिरफ़्त क़ाइम रखने के लिए ही किया था। वह सियासी मुख़ालिफ़ीन को बे दर्दी से कुचल देने के लिए सख़्त से सख़्त इक़दाम करने में कोई हिचकिचाहट महसूस नहीं करती थीं। इंद्रागाँधी के साथ उन के बेटे श्री संजे गाँधी का ताना शाही नज़रिया पसे पुश्त काम कर रहा था। 1975 ई. में पुरे मुल्क में हंगामी हालात का एलान कर दिया गया,तमाम शहरियों के बुनियादी हुकूक़ सलब कर लिए गये, रक़िबों को क़ैदे सलासिल में जकड़ कर नज़रे ज़िन्दा कर दिया गया,"मिसा"जैसे जाबिर क़ानून का नाफ़िज़ुलअ़मल कर दिया गया। इन तमाम हालात के साथ ही दो से ज़्यादा बच्चा पैदा करने पर सख़्ती से पाबन्दी आइद कर दी गई और उन लोगों पर नस्बन्दी करना ज़रूरी क़रार दे दिया। पुलीस अ़वाम को जबरन पकड़ पकड़ कर नस्बन्दी करा रहीं थी,उसी इसना में नस्बन्दी के जवाज़ या अ़दमे जवाज़ पर शरई नुक्ता नज़र जानने और अ़मल करने के लिए दारुलइफ़्ता बरेली से अ़वाम ने रजूअ़ करना शुरु कर दिया। दूसरी तरफ़ दैबन्द के दारुलइफ़्ता बरेली से क़ारी मुहम्मद तैब मोहतमिम दारुलउलूम दैवबन्द ने नस्बन्दी के जाइज़ होने का फ़तवा दे दिया। मुल्क की हेजानी कैफ़ियत और उम्मते मुस्लिमा में इन्तिशार को देखते हुये जाबिर व ज़ालिम हुक्मराँ के ख़िलाफ़ ताजदारे अहले सुन्नत हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म कुद्दुस सिर्रहु के हुक्म पर ताजुश्शरीआ़ ने नस्बन्दी के हराम व नाजाइज़ होने का फ़तवा सादिर

फ़रमाया। इस फ़तवा पर हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म के अलावा हज़रत मौलाना मुफ़्ती क़ाज़ी अब्दुर्रहीम बस्तवी, मौलाना मुफ़्ती रियाज़ अहमद सीवानी के दस्तख़त हैं।

. फ़तावा की इशाअत के बाद हुकूमत ने इस बात के लिए दबाओ डाला कि यह फ़तावा वापस ले लिया जाये मगर हज़रत ने फ़तवा से रुजूअ करने से इन्कार कर दिया और नुमाइन्दगाने हुकूमत से साफ़ साफ़ कह दिया गया कि फ़तावा कुरआन व हदीस की रौशनी में लिखा गया है। किसी भी सूरत में वापस नहीं लिया जा सकता।

**हक़ गोई व बे बाकी :**

अल्लाह रब्बुलइज़्ज़त ने जानशीन मुफ़्ती आज़म को जिन गोनोगों सिफ़ात से मुत्तसिफ़ किया है। इन सिफ़ात में एक हक़ गोई और बेबाकी है। आप ने कभी भी सदाक़त व हक़्क़ानियत का दामन हाथ से नहीं छोड़ा। चाहे कितने ही मसलिहत के तक़ाज़े क्यों न हों। चाहे कितने ही क़ैद व बन्द, मसाइब व आलाम और हाथों में हथकड़ियाँ पहनना पड़ीं, कभी किसी को ख़ुश करने के लिए उसकी मनशाह के मुताबिक़ फ़तावा नहीं तहरीर फ़रमाया जब लिखी कोई फ़ितरी तहरीर फ़रमाया तो अपने अस्लाफ़ व अपने आबा व अजदाद के क़दम तक़द्दुम हो कर तहरीर फ़रमाया। जिस तरह जद्दे अमजद इमाम अहमद रज़ा फ़ाज़िल बरेलवी और मुफ़्ती आज़म मौलाना मुस्तफ़ा रज़ा नूरी ने बे ख़ौफ़ व ख़तर फ़तावे तहरीर फ़रमाये। इसी तरह अपने अजदाद के नक़्शे क़दम पर चलते हुये जानशीन

मुफ़्ती आज़म नज़र आते हैं। इस हक़ गोई के शवाहिद आज आप के हज़ारों फ़तावा हैं जो मुल्क और बैरूने मुल्क में फैले हुये हैं।

**सऊ़दी मुज़ालिम की कैफ़ियत जानशीन मुफ़्ती आज़म की ज़बानी**

जानशीने हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म अपनी शरीक ह़यात (पीरानी अम्मा साहिबा)के साथ हज व ज़ियारत के लिए तशरीफ़ ले गये थे,अरफ़ात से वापस लौटने के बाद सऊ़दी हुकूमत ने रात के वक़्त मक्का मुअ़ज़्ज़मा में आप को क़ियाम गाह से गिरफ़्तार कर लिया,बिला वजह ग्यारह(11)दिल जेल में रख कर बग़ैर मदीना शरीफ़ की ज़ियारत कराये हिन्दुस्तान भेज दिया। मन्दर्जा ज़ैल सुतूर में हज़रत की ज़बानी पूरी रिपोर्ट पेश है :

बम्बई 13/ सितम्बर 1986 ई./1407 हिजरी में इब्राहीम मिरचन्ट रोड मीनारा मस्जिद बम्बई के क़रीब रज़ा एकडमी बम्बई के ज़ेरे एहतिमाम जानशीन मुफ़्ती आज़म के मक्का मुकर्रमा में बेजा गिरफ़्तारी पर सऊ़दी हुकूमत के खिलाफ़ एक शान्दार एहतिजाजी इजलास मुन्अ़क़िद हुआ जिस की सदारत मुहद्दिस कबीर मौलाना ज़ियाउलमुस्तफ़ा रज़वी अमजदी ने फ़रमाई, बम्बई के उ़लमा, अइम्मा मसाजिद के एलावा बाहर से आये हुये अकाबिर उ़लमा ने शिरकत फ़रमाई। मजमअ़ जो तक़रीबन पचास हज़ार अफ़राद पर मुश्तमिल था। जोश एहतिजाज में सऊ़दी हुकूमत के ख़िलाफ़ नअ़रे बलन्द करता रहा। अख़ीर मैं जानशीन मुफ़्ती आज़म ने सऊ़दी हुकूमत में अपनी

गिरफ़्तारी और ज़ियारत मदीना मुनव्वरा के बग़ैर वापस किए जाने से मुतअ़ल्लिक़ अपना यह मुख़्तसर सा बयान दिया जो दर्जे ज़ैल है।

31 अगस्त 1986 ई शब में तीन बचे अचानक सऊदी हुकूमत के सी आई डी और पुलिस के लोग मेरी क़ियाम गाह पर आये, और मुझे बेदार कर के पास्पोर्ट त़ल्ब किया और फिर मेरे सामान की तलाशी का मुत़ालबा किया। मेरे साथ मेरी पर्दा नशीन बीवी थीं। मैंने उन्हें बाथ रोम में भेजा। फिर सी आई डी ने बाथ रूम को बाहर से मुक़फ़ल कर दिया। और वह लोग सिपाहियों के साथ मेरे कमरे में दाख़िल हुये। मुझे रेलवालोर के नशाने पर हरकत न करने की वारनिंग दी। मेरे सामान की तलाशी ली। मेरे पास ह़ज़रत मौलाना सैयद अ़लवी मुद्दजुल्लाहु की दी हुई चन्द किताबें, और कुछ किताबें आला हज़रत की और दलाइलुलख़ैरात थी,उन तमाम किताबों को अपने क़बज़ा में लिया। मुझ से टेलिफ़ोन की डाइरी मांगी। जो मेरे पास न थी। मेरा,मेरी बीवी का और मेरे साथियों के पासपोर्ट टिकट और वह किताबें हमरा ले कर मुझे सी आई डी आफ़िस लाये। और एके बाद दीगर मेरे रफ़क़ा,महबूब और याकूब को भी उठालाये।

मुझ से रात में रस्मी गुफ़्तगु के बाद पहला सवाल यह किया कि आप ने जुमा कहाँ पढ़ा, मैंने कहा कि मै मुसाफ़िर हूँ मेरे ऊपर जुमा फ़र्ज नहीं। लिहाज़ा मैंने अपने घर में ज़ोहर पढ़ी। मुझ से पूछा कि तुम ह़र्म में नमाज़ नहीं

पढ़ते हो ? मैंने कहा मैं ह़र्म से दूर रहता हूँ,ह़र्म में त़वाफ़ के लिए जाता हूँ इसलिए में ह़र्म में नमाज़ नहीं पढ़ सकता। मुझ से कहा कि आप क्यों अपने मह़ल्ला की मस्जिद में नमाज़ नहीं पढ़ते. मैंने कहा कि बहुत से लोग हैं जिन्हें मैं देखता हूँ कि वह मह़ल्ला की मस्जिद में नमाज़ नहीं पढ़ते, और बहुत से लोगों के मुतअ़ल्लिक़ मुझे मह़सूस होता है कि वह सिरे से नमाज़ ही नहीं पढ़ते तो मुझ से ही क्यों बाज़ पर्स करते हैं। मुझ से फिर भी इस़रार किया गया तो मैंने कहा कि मेरे मज़हब में और आप लोगों के मज़हब में इख़्तिलाफ़ है,आप हम्बली कहलाते हैं और मैं ह़न्फ़ी हूँ और ह़न्फ़ी मुक़तदी की रिआयत ग़ैर ह़न्फ़ी इमाम अगर न करे तो ह़न्फ़ी की नमाज़ स़ही न होगी। इस वजह से मैं नमाज़ अ़लाहि़दा पढ़ता हूँ। मुझ से ह़ज़रत अ़ल्लामा सैद अ़लवी मालकी मद्दज़ुल्लाहु की किताबों के मुतअ़ल्लिक़ पूछा कि यह तुम्हें कैसे मिली? मैंने कहा कि यह किताबें मुझे उन्होंने चन्द रोज़ पहले दी हैं। जब मैं उन से मिलने गया था। मुझ से सवाल किया कि यह पहली मुलाक़ात थी। मैंने कहा हाँ, यह पहली मुलाक़ात थी। आला ह़ज़रत इमाम अह़मद रज़ा फ़ाज़िल बरेलवी की चन्द किताबें देख कर जो नअत और मसाइल के मुतअ़ल्लिक़ थीं पूछा उन से तुम्हारा किया रिशता है?मैंने कहा कि वह मेरे दादा थे।

उस मुख़्तस़र सी इन्कुवारी के बाद मुझे रात गुज़र जाने के बाद फ़जिर के वक़्त जेल भेजदिया गया। दस बजे फिर सी आई डी से गुफ़्तगु हुई। उस ने मुझ से पूछा कि

हिन्दुस्तान में कितने फ़िरक़े हैं। मैंने शीआ, क़ादयानी, वग़ैरा चन्द फ़िर्क़े गिनाये और मैंने वाज़ेह किया कि इमाम अह़मद रज़ा ख़ाँ फ़ाज़िले बरेलवी ने क़ादयानियों का रद किया है। और उस के रद में छः रिसाले جزاء الله عدوة قهر الديان،السوء العقاب वग़ैरा लिखे हैं। हम पर कुछ लोग यह तोहमत लगाते हैं और आप को यह बताया है कि हम और क़ादयानी एक हैं,यह ग़लत़ है और वही लोग हमें बरेलवी कहते हैं जिस से यह वहम होता है कि बरेलवी किसी नये मज़हब का नाम है। ऐसा नहीं है। बल्कि हम अहले सुन्नत व जमाअ़त हैं।

सी आई डी के पूछने पर मैंने बताया कि इमाम अह़मद रज़ा फ़ाज़िल बरेलवी ने किसी नये मज़हब की बुनियाद नहीं डाली बल्कि उनका मजहब वही था जो सरकार मुह़म्मद मुस्तफ़ा स़ल्लल्लाहु तआ़ला अ़लैहि वसल्लम और स़ह़ाबा व ताबेईन और हर ज़माने के स़ालिह़ीन का मज़हब है, और यह कि हम अपने आप को अहले सुन्नत व जमाअ़त कहलवाना ही पसन्द करते हैं। और हमें इस मक़स़द से बरेलवी कहना कि हम किसी नये मज़हब के पैरोकार हैं हम पर बहुतान है, सी आई डी के पूछने पर मैंने वहाबी और सुन्नी का फ़र्क़ मुख़्तसिर त़ौर पर वाज़ेह किया। मैंने कहा कि वहाबी हुज़ूर अ़लैहिस्सलात वस्सलाम के इल्मे ग़ैब और उनकी शफ़ाअ़त और उन से तवस्सुल और इस्तिमदाद और उन्हें पुकारने के मुन्किर हैं। और उन उमूर को शिर्क बताते हैं। जबकि हमारा यह

अक़ीदा है कि हुज़ूर सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम से तवस्सुल जाइज़ है, और उन्हें पुकारना भी, और यह कि वह सुनते भी हैं और अल्लाह के बताये से ग़ैब को भी जानते हैं। और अल्लाह ने उन को शिफ़ाअत का मन्सब अता फ़रमाया,और इल्मे ग़ैब पर सी आई डी के पूछने पर आयात कुरआन से मैंने दलीलें क़ाइम की, और यह साबित किया कि नबूवत इत्तिलाअ अलगैब ही का नाम है, और नबी वही है जो अल्लाह के बताने से इल्मे ग़ैब की ख़बर दे। और यह कि नबी के वास्ते से हर मोमिन ग़ैब जानता है जैसा कि कुरआने मुक़द्दस में मन्सूस है। सी आई डी के पूछने पर मैंने बताया कि सरकारे सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम को बाद विसाल सभी ग़ैब की ख़बर है। इसलिए कि सरकार सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम की नबुव्वत बाकी है और नुबुव्वत ग़ैब जानने ही को कहते हैं। फिर यह कि आयतों में ऐसी क़ैद नहीं है जिस से यह ज़ाहिर हो कि बाद विसाल सरकार सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम इल्मे ग़ैब नहीं जानते हैं। एक और नशिस्त में सी आई डी के मुतालबे पर मैंने तवस्सुल की दलील में وابتغوا اليه الوسيلة आयत पढ़ी, और यह बताया कि सरकार सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम से तवस्सुल मिन्जुमला आमाल सालेहा है, और यह कि किसी अमल का सालेह होना और वसीला होना इस शर्त पर मौकूफ़ है कि वह मक़बूल हो और सरकार रिसालत सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम बिला शुबह मक़बूल बारगाहे उलूहियत हैं, बल्कि सैयदुलमक़बूलीन

हैं तो उन से तवस्सुल बदर्जाए ऊला जाइज़ है, और तवस्सुल शिर्क नहीं।

सी आई डी के कहने पर मैंने मज़ीद कहा कि किसी से उस तौर मदद मांगना कि अल्लाह के सिवा उस को मुस्तक़िल और फ़ाइल समझे शिर्क है और हम इस तौर पर किसी से मदद मांगने के क़ाइल नहीं हैं। हाँ अल्लाह की मदद का वसीला जान कर किसी मक़बूल बारेगाह से मदद मांगना हर गिज़ शिर्क नहीं है। सी आई डी के एक सवाल के जवाब में कहा कि हम में और वहाबियों में यह फ़र्क़ है कि वह हमें तवस्सुल वग़ैरा उमूर की बिना पर काफ़िर व मुशरिक  बताते हैं, लेकिन हम उन को महज़ इस बिना पर काफ़िर व मशरिक नहीं कहते(यानी उस के वजूहात और हैं)

दूसरे दिन मेरे उन बयानात की रोशनी में सी आई डी ने मेरे लिए एक  इक़रार नामा उस ने ख़ुद लिख कर मुझे सुनाया, जो यूँ था। मैं फ़लाँ इब्ने फ़लाँ बरेलवी मज़हब का मतीअ़ हूँ मैंने एअ़तिराज़ किया कि मैं बारहा यह कह चुका हूँ कि बरेलवी कोई मज़हब नहीं है। और अगर कोई नया मज़हब बनाम बरेलवी है तो मैं उस से बरी हूँ। आगे इक़रार नामे में उसने यूँ लिखा कि मैं इमाम अहमद रज़ा का पैरवहूँ और बरेलवियों में से एक हूँ और हमारा अ़क़ीदा है कि सरकार से तवस्सुल,इस्तिग़ासा और उन को पुकारना जाइज़ है। और सरकार सल्लल्लाहु तआ़ला अ़लैहि वसल्लम ग़ैब जानते हैं। और वहाबी उन उमूर को शिर्क बताते हैं, और यह कि मैं उन के पीछे इस वजह से नमाज़

नहीं पढ़ता हूँ कि हम सुन्नियों को मुशरिक बताते हैं। इक़रारनामे के आख़िर में मेरे मुत़ालबे पर उस ने यह इज़ाफ़ा किया कि बरेलियत कोई नया मज़हब नहीं है और हम लोग अपने आप को अहले सुन्नत व जमाअ़त कहलवाना ही पसन्द करते हैं। फिर मुख़्तलिफ़ नशिश्तों में बार बार वही सवालात दोहराये, बाद में मुझ से मेरे सफ़र लन्दन के बारे में पूछा और कहा कि किया वहाँ आप ने किसी कानफ़रन्स में शिरकत की है। मैंने जवाब दिया कि कान्फ़रन्स हुकूमत के पैमाने और सियासी सत़ह पर होती है हम लोग न सियासी हैं, न किसी हुकूमत से हमारा राबत़ा है।

सी–आई–डी के पूछने पर मैंने बताया कि लन्दन के उस इजलास में जिस में शरीक था। बनाम बरेलियत मसाइल पर मुबाहिसा न हुआ। बल्कि इत्तिहादे इस्लामी और तन्ज़ीमुल मुस्लिमीन पर तक़ारीर हुयें और उस जलसा का ख़र्च वहाँ के सुन्नी मुसलमानों ने उठाया, और उस में यह मुत़ालबा किया गया कि इमाम अह़मद रज़ा फ़ाज़िले बरेलवी के पैर व अहले सुन्नत व जमाअ़त को राबत़ा आ़लमे इस्लामी में नुमाइन्दगी दी जाये। ज़िस त़रह़ नदवियों वग़ैरा को राबत़ा में नुमाइन्दगी ह़ासिल है।

सी–आई–डी–के पूछने पर मैंने बताया कि यह तजवीज़ बिलइत्तिफ़ाक राये पास हो गई थी। तीसरी नशिस्त में जब दो नशिस्तों की तफ़तीश ख़त्म हो चुकी और मेरा इक़रार नामा खुद तैयार कर चुके तो मुझ से एक बड़े

सी आई डी आफ़ीसर ने कहा कि मैं आप का आप के इल्म,उम्र और शख़्सियत की वहज से एहतिराम करता हूँ और आप से मख़ासूस औक़ात में दुआओ का तालिब हूँ। गिरफ्तारी का सबब मेरे पूछने पर उसने बताया कि आप का कैस मअ्मूली है। वरना उस वक़्त जब सिपाही हथकड़ी डाल कर आप को लाया था मैं आप की हथकड़ी न खिलवाता।

मुख़्तसर यह कि मुसलसल सवालात के बावजूद मेरा जुर्म मेरे बार बार पूछने के बाद भी मुझे न बताया, बल्कि यही कहते रहे कि मेरा मुआमला अहमियत नहीं रखता लेकिन उसके बावजूद मेरी रिहाई में ताख़ीर की और बग़ैर इज़हार जुर्म मुझे मदीना मुनव्वरा की हाज़िरी से मौकूफ़ रखा। और ग्यारह दिनों के बाद जब मुझे जद्दा रवाना किया गया तो मेरे हाथों में जद्दा एरपोर्ट तक हथकड़ी पहनाये रखी, और रास्ते में नमाज़ ज़ोहर के लिए मौक़ा भी न दिया गया, उस वजह से मेरी नमाज़ ज़ोहर क़ज़ा हो गई।

**बैनललअक़वामी एहतिजाजी मुज़ाहिरी :**

सितम्बर 1986 ई. 1407 हिजरी में दौरान हज जानशीन मुफ़्ती आज़म को हुकूमत सऊदी अर्ब ने मक्का मुकर्रमा में बिला जुर्म सिर्फ़ ग़लबा–ए–नजदियत की ख़ातिर गिरफ़्तार कर के गयारह दिन तक क़ैद व बन्द में रखा। और मज़ीद सितम यह कि उन्हें दियारे हबीबे पाक सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम की हाज़िरी से भी

महरूम कर दिया। लेकिन जानशिने मुफ़्ती–ए– आज़म अपने मौकफ़ और मसलक पर क़ाइम रहे और उनके पाये सिबात में लग़ज़िश नहीं आई।

आप की गिरफ़्तारी से आलमे इस्लाम में ग़म व गुस्सा की एक लहर दोड़ गई थी। और न सिर्फ़ हिन्दुस्तान बल्कि बैरूने हिन्द बेशतर इस्लामी और ग़ैर इस्लामी मुमालिक में सवाद आज़म अहले सुन्नत के एहतिजाजात का लम्बा सिलसिला शुरू हो गया था। अख़बारात व रसाइल ने भी जानशीन मुफ़्ती–ए–आज़म की उस बेजा रिगफ़्तारी की मज़म्मत की। वर्लड इस्लामिक मिशन बरतानिया,रज़ा एकेडमी मुम्मबई,सुन्नी जमीअतुलउलमा ,जमीआ उलमा–ए– इस्लाम पाकिस्तान और छोटी बड़ी अन्जुमनों व जमाअतों ने ज़बर दस्त एहतिजाजी मुज़ाहिरे पूरे बर्रे सग़ीर में किए। और हुकूमते सऊदी से मुआफ़ी का मुतालबा किया।

**शाह फ़हद,शहज़ादा अब्दुल्लाह और तर्की इब्ने अब्दुलअज़ीज़ से मुलाक़ातः**

जानशीन–ए–मुफ़्ती–ए–आज़म की गिरफ़तारी के रद्दे अमल पर क़ाइदीने मिल्लत ने लन्दन में सऊदी हुकूमत के बादशाह शाह फ़हद,शहज़ादा अब्दुल्लाह(मौजूदा बादशाह) और तुर्की इब्ने अब्द अल अज़ीज़ वज़ीर–ए–ममलिकत से तवील मुलाकाते की,जिन में अल्लामा अरशदुलक़ादरी मौलाना अब्दुस्सत्तार ख़ाँ नियाज़ी,मौलाना शाह अहमद नूरानी,मौलाना सय्यद गोलामुस्सय्यदैन, मौलाना शाहिद रज़ा नईमी,शाह मुहम्मद जीलानी सिद्दीक़ी,मौलाना यूनुस का

शमीरी,मौलाना अ़ब्दुलवहाब सिद्दीक़ी और शाह फ़रीदुल ह़क़ और दीगर उ़लमा अहले सुन्नत ने हुक्मरान सऊदिया को पुर ज़ोर अन्दाज़ में गिरफ़्तारी पर एहतिजाज दर्ज कराया, और ह़रमैन शरीफ़ैन में हर मसलक के लोगों को अपने अक़ीदे के मुताबिक़ नमाज़ पढ़ने और दीगर अरकान करने पर मुत़ालबा किया,जिस पर उनसरबराहाने ममलुकत ने फ़ौरन मन्ज़ूर कर लिया और उम्मते मुस्लिमा के लिए सऊदी हुकूमत ने एक एलानिया जारी किया कि:

''ह़रमैन शरीफ़ैन में हर मसलक व मज़ाहिब के लोग अब आज़ादाना अपने त़ौर व त़रीक़ों से एबादत करेंगे। कुन्ज़ुलईमान पर पाबन्दी मेरे हुक्म से नही लगाई गई है, मुझे इस का इल्म भी नहीं है। अब मीलाद की मुह़ाफ़िल आज़ादाना त़रीक़ा पर होंगी,किसी पर मुसल्लत नहीं किया जायेगा। सुन्नी हेजाज़ किराम के साथ कोई ज़्यादती नहीं होगी।''

रोज़ नामा अलएह़राम क़ाहिरा 12/ रबीउलअव्वल 1407 हिजरी1987 ई.रोज़नामा जंग लन्दन 3/मार्च 1987/1407 हिजरी

बालाआख़िर कुरबानी रंग लाई अहले सुन्नत के एहतिजाजात ने हुकूमत सऊदिया को यह सोचने पर मजबूर कर दिया और लन्दन में सऊदी फ़रमाँ रवा शाह फहद को यह एलान करना पड़ा कि''ह़रमैन शरीफ़ैन में हर मसलक के लोगों को उन के त़रीक़े पर एबादात करने की आज़ादी होगी''अरकान वर्ल्डइस्लामिक मिशन बर त़ानिया ने लन्दन में शाह फहद और उन के भाई तुर्की इब्ने अ़ब्दुलअ़ज़ीज़ से

मुलाक़ात कर के इख़्तिलाफ़ी मसाइल पर मज़ाकिरा के सिलसिला में गुफ़्तगु की.अ़ल्लामा अरशदुलक़ादरी रज़वी ने सऊ़दी सफ़ीर को बज़बान अ़रबी एक एहतिजाजी मैमूरन्डम भी दिया।

21 मई 1987 ई.1407 हिजरी को सऊ़दी सफ़ारत ख़ाना देहली से जानशिने मुफ़्ती आज़म के दौलतकदा पर एक फ़ौन आया और ख़ुद सफ़ीर सऊदिया ने आप से मुआ़फी मांगते हुये यह ख़बर दी कि।

हुकूमत सऊदी अ़र्ब ने आप को ज़ियारत मदीना मुनव्वरा और उ़मरा के लिए एक माह का ख़ुसूसी वीज़ा दिया है।

जानशीन–ए–मुफ़्ती आज़म 24 मई 1987 ई. 1407 को सऊदी फलाइट से वाया जद्दा,मदीना मुनव्वरा पहुँचे। सऊ़दी सफ़ारत ख़ाना ने आप की आमद की इत्तिलाअ़ बज़रीआ़ टेलिकस जद्दा और मदीना हवाई अड्डों पर देदी थी। सऊ़दी सफ़ीर मिस्टर फवाद सादिक़ मुफ़्ती ने इस मुआ़मला में काफ़ी दिलचस्पी ली। जानशीन मुफ़्ती आज़म उ़मरा और मदीना मुनव्वरा की ज़ियारत से मुशर्रफ़ हो कर सऊ़दी में सौला रोज़ कियाम के बा़द वत़न वापस आये। देहली हवाई अड्डा और बरेली जंकशन पर हज़ारों मुसलमानों ने पुर जोश इस्तिक़बाल और ख़ैरमक़दम किया।

**तक़्वा शिआ़री:**

आज कल पिर फ़कीर और आलिमों और आ़मिलों के इर्द गिर्द औरतों का हुजूम लगा रहना आ़म सी बात है,

जहाँ देखिए मुंह खोले चलती फितरी नज़र आयेंगी। हया नाम की कोई चीज़ ही बाक़ी नहीं रह गई है, मगर जानशीने मुफ़्ती आज़म की तक़वा शिआ़री मुलाहिज़ा फ़रमायें।

1407 हिजरी की बात है कि ज़नान ख़ाने में औ़रतें ज़ियारत और बैअ़त के लिए हाज़िर हैं। जब आप ज़नान ख़ाने में तशरीफ़ ले गये तो चन्द औ़रतों के निक़ाब उलटे और मुंह खुले हुये थे। आप ने फ़ौरन अपनी आँखें बन्द कर लीं और फ़रमाया"निक़ाब डालो'निक़ाब डालो,ला हौला वला कुव्वता इल्लाहबिल्लाहिल अ़लियुलअ़ज़ीम।"

(मुफ्ती आज़म और उन के खुलफा जिल्द अव्वल स:50मअबूआ रज़ा एकेडमी 1990 ई)

सब औ़रतों ने निक़ाबें डाल ली, फिर बैअ़त फ़रमाया शरीअ़त की पास्दारी हो तो ऐसी हो।सफ़र चाहे जैसा हो,हवाई जहाज़ से हो या ट्रेन या गाड़ी से नमाज़ का वक़्त होते ही नमाज़ की अदायेगी के लिए बे चैन हो जाते हैं। अकसर राक़िमुस्सुतुर को हुक्म फ़रमाते कि मुस़ल्ला बिछा़ओ,नमाज़ पढ़ूँगा,चाहे एरपोर्ट हो या स्टेशन, नमाज़ तो क़ज़ा नहीं होती। नमाज़ पढ़ने की सभी को ताकीद फ़रमाते। हज़रत राक़िम से अकसर पूछते कि नमाज़ पढ़ी कि नहीं,अगर मालूम हो गया कि नमाज़ नहीं पढ़ी तो सख़्त नाराज़ होते। मुझे ख़ुब याद है कि 1991ई से 2006 तक तक़रीबन 15 साल तक मैं ने हज़रत के साथ पूरे मुल्क का सफ़र किया मगर नमाज़ हज़रत की कोई क़ज़ा नहीं हुई।

अल्लाहुअकबर।

**ख़िलाफ़त व इजाज़त की शानदार तक़रीबः**

जानशीन–ए–हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म अल्लामा मुफ़्ती मुहम्मद रज़ा ख़ाँ अज़हरी बरेलवी की ख़िलाफ़त व इजाज़त की तक़रीब,एक हसीन और शान्दार तक़रीब थी,दारुलउ़लूम मज़हर–ए–इस्लाम बरेली के सेह रोज़ा इजलास 13/14/15/जनवरी 1962 ई/6/7/8 शअ़बानुलमुअ़ज़्ज़म 1381 हिजरी की स़दारत और सरपरस्ती ताजदारे अहले सुन्नत हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म कुद्दुस सिर्रुहु ने फ़रमाई।

हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म कुद्दुस सिर्रुहु ने मौलाना साजिद अ़ली ख़ाँ बरेलवी मोहतमिम दारुलउ़लूम मज़हर–इस्लाम को हुक्म दिया कि 15/जनवरी 1962 ई./8/शअ़बान1381 हिजरी को सुबह़ 7 बचे घर पर महफ़िले मीलाद शरीफ़ का इन्ऐक़ाद किया जाये। मीलाद ख़्वाँ हज़रात उ़लमा व मशाइख़ और त़लबा मदारिस व फ़ारिगुत्तहसील होने वाले त़लबा की दअ़वत शिरकत दे दी जाये। शदीद सरदी के मोसम में कई हज़ारलोगों ने मीलाद शरीफ़ में तशरीफ़ल लाये और ताजुश्शरीआ़ अ़ल्लामा मुफ़्ती मुह़म्मद अख़तर रज़ा ख़ाँ अज़हरी को बुलवाया,अपने क़रीब बठाया,दोनों हाथ अपने हाथों में ले कर जमीअ–ए–सलासुल आ़लिया क़ादरिया सहरवर्दिया,नक़्शबन्दिया चिश्तियाँ और जमीअ़ सलासुल अह़ादीस मुसलसल बिलअव्वलियत की इजाज़त व ख़िलाफ़त से सर फ़राज़ फ़रमाया। तमाम औराद व वज़ाइफ़,आमाल व अशग़ाल,दलाइलुलख़ैरात,हज़बुलबह़र,तअवीज़ात वग़ैरा वग़ैरा की इजाज़त मरह़म्मत फ़रमाई।

इस मौके पर मुजाहिद मिल्लत मौलाना हबीबुर्रहमान अब्बासी रईस आज़म उड़ीसा,बुरहाने मिल्लत मुफ़्ती बुरहानुलहक जबल पूरी,मौलाना ख़लीलुर्रहमान मुहद्दसि अमरोहवी, अल्लामा मुश्ताक अहमद निज़ामी इलाहाबाद,मुफ़्ती नज़ीरुलअकरम नईमी मुरादाबादी मौलाना मुहम्मद हसीन संभली,मौलाना अनवार अहमद शाहजहाँपुरी,मौलाना काज़ी शमसुद्दीन जाफरी जौनपुरी,मौलाना कमाल अहमत तुलशीपुरी,मौलाना शअ़बान अ़ली हुब्बानी गोन्डवी,सूफी, अज़ीज़ अहमद बरेलवी वगैरा जैसे जय्यद उ़लमा मशाइख़ मौजूद थे। सभी हज़रात ने उठ उठ कर यके बाद दीगरे ताजुश्शरीआ को मुबारकबादियाँ दीं।(माहनामा नूरी किरन बरेली स:40,फ़रवरी1962ई / 1381हिजरी)

जानशीन मुफ़्ती आज़म को बचपन ही में हुज़ूर मुफ़्ती आज़म कु[illegible] सिर्रहु ने बैअ़त फ़रमा लिया था और बीस साल के बाद खुद ही हुज़ूर मुफ़्ती आज़म ने मीलाद शरीफ की महफिल में ख़िलाफ़त व इजाज़त से सरफ़राज़ फ़रमाया। जब हुज़ूर मुफ्ती आज़म ने 15 जनवरी 1962 हिजरी 1381 हिजरी को ख़िलाफ़त अ़ता फ़रमाई उस वक़्त शमसुलउ़लमा मौलाना काज़ी शमसुद्दीन अहमद रज़वी जअ़फ़री अ़लैहिर्रहमा, बुरहानुलमिल्लत मुफ़्ती बुरहानुलहक़ रज़वी जबलपुरी अ़लैहिर्रहमा भी तशरीफ़ फ़रमा थे। मुफ़्ती बुरहानुलहक़ रज़वी जबलपुरी ने फ़रमाया कि हुज़ूर मुफ़्ती आज़म से मेरी गुफ़्तगु इस बारे में हुई है, कि हुज़ूर मुफ्ती आज़म ने फ़रमाया था कि जानशीन अपने वक़्त

पर वही होगा जिसे होना है। सदरूश्शरीआ मौलाना अम्जद अली रज़वी फ़ाज़िल बरेलवी से दरयाफ़त किया था कि हुज़ूर आप का जानशीन कौन होगा ? तो आला हज़रत ने हुज्जतुल इस्लाम अलैहिर्रहमा के मुतअल्लिक फ़रमाया बड़े मौलाना, मैंने अर्ज़ किया। उन के बाद फ़रमाया मुसतफ़ा(हुज़ूर मुफ़्ती आज़म)अर्ज़ किया उन के बाद फ़रमाया जीलानी,बशर्त इल्म व अमल की कैद,सुन्नियत आला हज़रत है। जब आला हज़रत ने नबीरा–ए–आला हज़रत मुफ़स्सिरे आज़म हिन्द अलैहिर्रहमा को मुरीद किया तो शजरा पर तहरीर फ़रमाया,"खलीफ़ा इन्शाअल्लाह बशर्त इल्म व अमल"यही रजिस्टर मुरीदीन में तहरीर फ़रमाया। हुज़ूर मुफ़्ती आज़म कुद्दिसा सिर्रहु ने अपने जानशीन के मुतअल्लिक इरशाद फ़रमाया कि इस(अल्लामा मुहम्मद अख़्तर रज़ा ख़ाँ अज़हरी) लड़के से बहुत उम्मीद है"।

हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म कुद्दिसा सिर्रहु ने आख़री ज़माने में एक तहरीर जानशीने–मुफ़्ती–ए–आज़म को एनायत फ़रमाई और इस में अपना जानशीन और क़ाइम मक़ाम बनाया,

14/15/नवम्बर 1984 ई को मारहरा मुत्तहरा में उर्स क़ास्मी की तक़रीब में अहसनुलउलमा मौलाना मुफ़्ती सैयद हसन मियाँ बरकाती सज्जादा नशीन ख़ानक़ाह बरकातिया मारहरा ने जानशीन मुफ़्ती आज़म का इस्तिक़बाल "क़ाइम मक़ाम मुफ़्ती–ए– आज़म अल्लामा अज़हरी ज़िन्दा बाद" के नअरा–ए–से किया और मजमअ

कसीर में उ़लमा व मशाइख़ और फुज़ला व दानिशवरों की मौजूदगी में जानशीन मुफ़्ती–ए–आज़म को यह कह कर

''फ़क़ीर आस्ताना आ़लिया क़ादरिया बरकातिया नूरिया के सज्जादा की हैसियत से क़ाइम मक़ाम मुफ़्ती आज़म अल्लामा अखतर रजा ख़ाँ साहि़ब को सिलसिला क़ादरिया बरकातिया नूरिया की तमाम खिलाफ़त व इजाज़त से माज़ून व मजाज़ करता हूँ पूरा मजमा सुन ले, तमाम बरकाती भाई सुन ली, और यह उ़लमा–ए–किराम (जो उ़र्स में मौजूद हैं)इस बात के गवाह रहें''।

बअ़दोहु अह़सनुलउ़लमा मौलाना सैयद हसन मिया बरकाती मद्दज़ुल्लाहु ने जानशीने मुफ़्ती–ए–आ़ज़म की दस्तारबन्दी की और नज़र भी पेश की।

सैयदुलउ़लमा मौलाना अश्शाह सैयद आले मुसतफ़ा बरकाती मारहरवी अ़लैहिर्रह़मा ने जुमला सलासुल की इजाज़त व ख़िलाफ़त अ़ता फ़रमाई और ख़लीफ़ा इमाम अह़मद रज़ा बुरहानेमिल्लत ह़ज़रत मुफ़्ती बुरहानुलह़क़ रज़वी जबलपुरी अ़लैहिर्रह़मा ने भी तमाम सिलसिलों की ख़िलाफ़त से नवाज़ा।

वालिद माजिद मुफ़िस्सरे आ़ज़म हिन्द ने अपने फ़रज़न्दअरजमन्द को क़बल फ़राग़त इल्म आ़ला ह़ज़रत इमाम अह़मद रज़ा का जानशीन बनाया और एक तह़रीर भी एनायत फ़रमाई

रैह़ाने मिल्लत मौलाना मुह़म्मद रैह़ान रज़ा बरेलवी साबिक़ मोहतमिम मन्ज़र इस्लाम अपनी इरादत में शाइअ़

होने वाले "माहनामा आला हज़रत" में बउनवान "कवाइफ़ दारूलउलूम" तहरीर फ़रमाते हैं। "यह तरीर उस ज़माने की है जब मफ़स्सिरे आज़म हिन्द मौलाना इब्राहीम रज़ा बरेलवी कुद्दिसा सिर्रहु की तबीअत बहुत ज़्यादा अलील थी, और सारे लोगों को यह उम्मीद थी कि अब मौलाना इब्राहीम रज़ा जीलानी बरेलवी ज़ाहिरी दुनिया से रूख़सत हो जायेंगे,बवजहे अलालत यह तवक़्क़ो नहीं कि अब ज़्यादा ज़िन्दगी हो,बिना बरीं ज़रूरत थी कि दूसरा काइम मक़ाम हो। लिहाज़ा अख़्तर रज़ा सल्लमाहु को क़ाइम मक़ाम व जानशीने आला हज़रत बनादिया गया,जानशीन का अमामा बाँधा गया, और इबा पहनाई गई। यह दस्तार और इबा और तलबा की दस्तार व इबा अहले बनारस की तरफ़ से हुई।"

(माहनामा आला हज़रत बरेली स:32,दिसम्बर 1962ई 1382हिजरी)

## तादादे मुरीदीन

फ़क़ीह–ए–इस्लाम अल्लामा मुहम्मद अख़्तर रज़ा अज़हरी के मुरीदीन हिन्दुस्तान,पाकिस्तान,मदीना मुनव्वरा, मक्का मुअज़्ज़मा बंगला देश,मुरिशश सिरीलंका, यूके, हाइलैन्ड,जुनूबी अफ़रीक़ा, अमरीका जरमन, इंगलेन्ड, एराक़, ईरान,तुर्की,वग़ैरा ममालिक में लाखों की तअदाद में फ़ैले हुये हैं। मुरीदीन में बड़े बड़े उलमा, मशाइख़, सुलहा,शोअरा, मुफ़क्किरीन, क़ाइदीन, मुसन्नफ़ीन, रिसर्च इस्कालर, प्रोफिसर, डाक्टर और मुहक़्क़ीन हैं जो आप की गुलामी पर फ़ख्र करते है।

मौलाना मुस्तफ़ा रज़ा नूरी बरेलवी कुद्दिसा सिर्रहु,ने

अपने सामने लोगों को आप के हाथ पर बैअ़त करने के लिंए हुक्म फ़रमाते,यहाँ तक ही नही। बल्कि मुफ़्ती आ़ज़म हिन्द कुद्दिसा सिर्रहु ने अपने सामने लोगों की कसीर तअ़दाद को ताजुश्शरीआ़ के हाथ पर बैअ़त करवाया,और बहुत से मक़ामात पर अपना जानशीन और क़ाइम मक़ाम बनाकर रवाना किया। मजमा के मजमा ने आप के दस्त मुबारक पर बैअ़त क़बूल की। सिलसिला क़ादरिया बरकातिया रज़विया की सब से ज्यादा इशाअ़त हुज़ूर मुफ़्ती आ़ज़म के बाद ताजुश्शरीआ़ ही कर रहे हैं। उन दो बुज़ुर्गों ने सिलसिला को वसीअ़ से वसीअ़ तर कर दिया है।

**इशक़े रसूल स़ल्लल्लाहु तआ़ला अ़लैहि वसल्लम**

बारगाहे इलाही से जानशीन मुफ़्ती–आ़जम को इश्क़े नबी स़ल्लल्लाहु तआ़ला अ़लैहि वसल्लम का वाफ़िर हि[illegible]ा अ़ता हुआ है, इमाम अह़मद रज़ा बरेलवी ने इश्के रसूल स़ल्लल्लाहु तआ़ला अ़लैहि वसल्लम में गुम हो कर "ह़दाइक़े बख़्शिश" का बेश बहा तोह़फ़ा क़ौम व मिल्लत को दिया। उन्हीं के ह़क़ीक़ी जानशीन ने इश्के रसूल से सरशार हो कर "सफ़ीना–ए–बख़्शिश" का वह तोह़फ़ा–ए–नायाब क़ौम को दिया जिसके हर शेअ़र से इशक़े रसूल स़ल्लल्लाहु तआ़ला अ़लैहि वसल्लम छलकता है, सफ़ीना–ए –बख़्शिश के अशआ़र पढ़िए और इशक़े रसूल में गुम हो जाइये। बसा औक़ात यह मुशाहिदा हुआ कि अपना कलाम जब पढ़ते हैं तो वारफ़तगी सी छा जाती है। आँखें आँसूओं में डबडबाने लगती हैं। और नअ़त शरीफ़ पढ़ते वक़्त एक

खास कैफ़ियत तारी हो जाती है।

**शेअ़र व शाइरी और नमूना–ए–कलाम**

जानशीने मुफ़्ती–ए–आज़म ने तीनों ज़बानों में शेअ़र व शाइरी में तबअ़ आजमाई की। उसकी यहाँ पर क़द्रे वज़ाहत की जाती है। आप को ज़माना–ए–तालिबइल्मी में ही शेअ़र व शाइरी का शग़फ़ हो गया था। मगर ज़्यादा रूजहान उसकी तरफ़ न था। इब्तिदाई में शाइरी की इस़लाह अपने असातिज़ा और वादिल माजिद से लेते रहे, ज़माना–ए–ताल्बइल्मी की नेअ़मतें,नज़्में "माहनामा आ़ला ह़ज़रत" में छपतीं रहीं। आस्ताना रज़विया पर मुन्अ़क़िद होने वाले "मुशाइरे" में भरपुर हि़स्सा लेते और आ़ला कामयाबी होती, ताजुश्शरीआ़ और आप के बरादर अक्बर की शाइरी का मवाज़ ना भी होता। सुनने वालों का कहना है कि हर दो शख़्स के कलाम में एक अ़लाह़ीदा ही चाशनी होती, आप को शेअ़रगोई का शौक ज़माना–ए–तालिब इल्मी से ही था। इन्नीस साल की उ़मर की एक नअ़त पाक के चन्द शेअ़र मुलाह़िज़ा हों।

इस तरफ़ भी एक नज़र महर दरख़्शान जमाल
हम भी रखते हैं बुहत मुद्दत से अरमान जमाल
इक इशारे से किया शक़ माहे ताबाँ आप ने
मरह़बा सद मरह़बा स़ल्ले आ़ला शाने जमाल
फ़र्श आँखों को बिछाओ रह गुज़र में आशिक़ों
हर तरफ़ देखेंगे ऐसे जलवा–ए–शान जमाल
मर के मिट्टी में मिले वह बा ख़ुदा बिलकुल ग़लत

मिस्ल साबिक़ अब भी हैं मरक़द में सुलत़ान जमाल
हासिदाने मुस्तफ़ा को दीजिए अख़तर जवाब
दर हक़ीक़त मुस्तफ़ा प्यारे हैं सुलत़ान जमाल

मार्च 1987 ई.1407 हिजरी को एक हादसा में चौट आ जाने के बाद जानशीन मुफ़्ती-ए-आज़म को कई रातें ठीक से नीन्द न आई। शब 10 मार्च 1987 ई को रात भर न सो सके, और उसी इज़्तिराब के आलम में उन्होंने मन्दर्जा नअ़त अक़दस कही।

चन्द अशआ़र दर्ज ज़ैल हैं :

तलातुम है यह कैसा आँसूओं का दीदा-ए-तर में
यह कैसी मौजें आई हैं तमन्ना के समन्दर में
तजस्सुस की करवटे क्यों ले रहा है क़ल्बे मुज़तर
मदीना सामने है बस अभी पहचान में दम भर में
न रखा मुझ को त़य्यबा की क़फ़स में इस सितम गिर ने
सितम कैसा हो बुलबुल पे यह क़ैद सितम गिर में
सितम से अपने मिट जाओगे तुम ख़ुद ऐ सितमगारो
सुन्नियों हम कह रहे हैं बे ख़तर दोते सितम गिर में
नबाते जलवा-ए-गाह नाज़ मेरे दीदा-ए-व दिल को
कभी रहते वह इस घर में कभी रहते वह उस घर में
मदीने से रहें ख़ुद दूर उस को रोकने वाले
मदीने में ख़ुद अख़्तर मदीना चशमे अख़तर में

जब जानशीने मुफ़्ती-ए-आज़म को गुम्बदे ख़ज़रा की ज़ियारत करे बग़ैर हिन्दुस्तान वापस भेजदिया गया तो हुकूमत सऊदिया के ज़ुल्म व़ बरबरियत से मुतास्सिर हो

कर यह नअ़त पाक कही, इस मौक़ा पर जब 17 फ़रवरी 1987 ई को झर या (बहार) के एक जलसा में एक शाइर ने उसी ज़मीन में एक नअ़त पढ़ी थी। आप ने बरजस्ता स्टेज पर ही सात शेअ़र कहे और बक़िया अशआ़र ट्रेन में कहे। चौदह अशआ़र में से चन्द मुलाहिज़ा हो।

दाग़े फुरक़त तैबा क़ल्ब मुफ़महल जाता
काश गुम्बद ख़ज़रा देखने को मिल जाता
मेरा दम निकल जाता उन के आस्ताने पर
उन के आस्ताने की खाक में मैं मिल जाता
मौत लेके आजाती ज़िन्दगी मदीने में
मौत से गले मिल कर ज़िन्दगी में मिल जाता
दिल पे जब किरन पड़ती उन के सब्ज़े गुम्बद की
उसकी सब्ज़े रंगत से बाग़ बनके खिल जाता
फ़ुरक़त मदीना ने वह दीए मुझे स़दमे
कोह पर अगर पड़ते कोह भी तो हिल जाता
दरपे दिल झुका होता इज़न पाके फिर बढ़ता
हर गुनाह याद आता दिल खजिल खजिल जाता
मेरे दिल में बस जाता जलवा--ए--ज़ार तैबा का
दाग़ फुरक़त तैबा फूल बन के खिल जाता
उनके दरपे अख़तर की ह़सरते हुई पूरी
साइल दर अक़दस कैसे मन्फ़ओ़ल जाता

मौलाना अ़ब्दुलह़मीद रज़वी अफ़रीक़ी हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म की नअ़ते पाक

तू शम्अ़े रिसालत है आ़लम तेरा परवाना

तू माहे नबुव्वत है ऐ जलवा–ए–जानाना

हुज़ूर मुफ़्ती आज़म की मज्लिस में पढ रहे थे, जब यह मक़तअ़ पढ़ा

आबाद उसे फ़रमा वीराँ है दिल नज्दी

जलवो तेरे बस जाये आबाद हो वीराना

तो हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म ने फ़रमाया कि बेह्म्देही तआ़ला फ़क़ीर का दिल तो रौशन है अब उसको यूँ पढो।

आबाद उसे फ़रमा वीरान है दिल नजदी जलवे तेरे बस जायें आबाद हो वीराना।

इस वक़्त जानशीने मुफ़्ती आ़जम इस मज्लिस में रौनक़ अफ़रोज़ थे,और फ़ौरन बर जस्ता हुज़ूर मुफ़्ती आ़जम के सामने अ़र्ज किया। हुज़ूर मक़तअ़ को इस त़रह़ पढ़ लिया जाये।

सरकार के जलवों से रौशन है दिल नूरी

ता हश्र रहे रौशन नूरी का यह काशाना

हुज़ूर मुफ़्ती आ़जम कुद्दिसा सिर्रुहु ने यह मक़ता बहुत पसन्द फ़रमाया और दाओं से नवाज़ा।

जानशीन–ए–मुफ़्ती–ए–आज़म ने अ़रबी ज़बान में हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म के विसाल पर तारीख़ विसाल कही, चन्द शेअर मुलाहिज़ा हो।

ثوى المفتى العظام مخلد

بدارٍ فالكرام بها من دار

حوتٌ فى عقرها شمس الزمان

فامست من سنها مطلع الانوار

سماءِ الفضل بدر سمائنا
اياويه فينا كا سماء المدار
سماء ته غابت فاظلمت الدّجیٰ
فمن تبوقوف موفق المحتار
رحيلك شيخی ثلمة ایّ ثلمة
بذالدين جلّت عن الاطهار
سئلون اختر ارخر حلة سيدی
فقلت "عظيم الشان" ليتنا الدار

**चन्द ग़ैर मुस्लिम का क़बूले इस्लामः**

ताजुश्शरीआ के दस्ते मुक़द्दस पर मुशर्रफ़ बा इस्लाम होने वालों की एक इजमाली फिहरिस्त है,मगर यहाँ पर चन्द नो मुस्लिमीन का तज़करा मुनासिब मालूम होता है।

क़ौमे क़ब्ले इस्लाम ''रियावार'' नाम ''गुलाब'' बादहु,''मुस्लिम रज़वी'' यह रहने वाले जबलपुर भोटा ताल के हैं। बचपन के ज़माने में घर से निकल गये थे और साधूओं की जमाअ़त में रहते रहे जवानी का आलम उसी आ़लम में गुज़ारा, मुहम्मद मुस्लिम रज़वी के साथियों में एक साथी लड़का मुसलमान था। उसके हमराह बचपन के ज़माने में पढा करते थे, और मज़हबे इस्लाम की कुतुब तज़करा उसने किया था। साधूओं में रह कर जब सुकून नहीं पाया तो मज़हबे इस्लाम की किताबों का मुताअलअ़ करना शुरू किया।

दरयाफ़्त करने पर बताया कि मुझे उस में बहुत

सुकून मिला और मेरा दिल एक दम मुज़तरब हो गया,कि मज़हबे इस्लाम क़बूल कर लूँ, फ़ौरन बरेली शरीफ़ हाज़िर हुआ। यहाँ पर चान्द जैसे चेहरे वाले एक शख़्स को देखा। उनके बारे में मालूम किया कि यह कौन शख़्स हैं। लोगों ने बताया कि यह हुज़ूर मुफ़्ती–ए–आज़म कुद्दिदसा सिर्रहु के जानशीन हैं। इस वजह से मेरा दिल और बे क़रार हुआ,मैंने अर्ज किया हुज़ूर आप के दस्त अक़दस पर इस्लाम क़बूल करना चाहता हूँ,फ़ौरन जानशीन मुफ़्ती –ए–आज़म ने कलमा तैयबा पढ़ाकर इस्लाम में दाख़िल किया, नीज़ सिलसिला क़ादरिया व रज़विया में बैअ़त भी फ़रमाया।

नो मुस्लिम जनाब मुहम्मद अहसन रज़वी(साबिक़ा) नाम मस्टर जार्ज स्टेफ़न जो मअ़ फेम्ली ईसाई से मुसलमान हुये हैं। मुहम्मद अहसन रज़वी कथोलिक चर्च नराइन गढ़ ज़िला अम्बाला (पंजाब) में एक मुबल्लिग़ स्पीकर और टीचर की हैसियत से काम करते थे। और उन्हें वहाँ काफ़ी मुराआ़त हासिल थीं,तब्लीग़ी व तहरीरी कामों के एलावा उन के ज़िम्मा बाइबिल का दर्स और कुरआन, बाइबिल का तक़ाबुली मुतालअ़ कराना, नीज़ इस्लाम मज़हब पर तन्क़ीद का काम भी सोंपा हुआ था। मुहम्मद अहसन रज़वी उर्दू ज़बान व अदब में काफ़ी दस्तर्स रखते हैं। फ़ारसी और अ़रबी से भी वाक़फ़ियत है। कुरआन मजीद बहुत अच्छी तरह से पढ़ते हैं और उन्हें कुरआन मुक़द्दस की बहुत सारी आयतें और सूरतें याद हैं। नीज़ उनकी मज़हबी मालूमात भी काफ़ी वसीअ़ हैं,और उन्हे इस बात पर फ़ख़्र है

और मुसर्रत भी,कि उन्होंने इस्लाम ग़ौर व फ़िक्र के बाद क़बूल किया है,और यह कि वह सहीह रास्ते पर आ गये हैं, और उन्होंने सच्चा मज़हब और दीने फ़ितरत क़बूल कर लिया है।

1986 ई. 1406 हिजरी में जानशीने मुफ़्ती–ए–आज़म के हाथों पर मुसलमान हुये, और उन्हीं से दाख़िल सिलसिला भी हुये,कुछ अय्याम तक जानशीन मुफ़्ती –ए–आज़म के दौलत कदा पर क़ियाम पज़ीर रहे और दीनयात रोज़ा,नमाज़,इस्लामी तौर तरीक़े सिखे, बरेली शरीफ़ का पता उन्हें फ़तावा रज़विया जिल्द ग्यारह से मालूम हुआ। बरेली आ कर उन्होंने यह भी बताया कि वह वहाबी,दैबन्दी और शीआ वग़ैरा मज़ाहिब का भी मुतालअ़ कर चुके हैं, और उन्हें बरेलवी मसलक ही सही मसलक मालूम हुआ। लिहाज़ा वह मुसलमान होने के लिए कई जगह से लौट फिर कर बरेली आये।

मुहम्मद अहसन रज़वी ने अपने मुसलमान होने के बारे में बताया कि तक़रीबन छः माह से बड़े ज़हनी करब में मुब्तला था और अक्सर सोचा करते थे कि जिस बाइबिल की वह तअलीम देते हैं यह असल इन्जील नहीं है, और इस बाइबिल में बावजूद तहरीफ़ व तरमीम के मुसलमानों के नबी हज़रत मुहम्मद सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम की आमद का तज़करा है उनके आख़री नबी और उनके रहमतुल्लिलआलमीन होने का ज़िक्र है, और ख़ुद हज़रत मसीह अलैहिस्सलाम उन के बारे में फ़रमाते हैं कि मेरे बाद

वह आयेगा जो कमफूर टर (रह़मतुललिलअ़लमीन)होगा जिस का नाम आस्मानों में "अह़्मद" और ज़मीन में "मुह़म्मद" है, और वही निजात दा हिन्दा है, तो फिर ईसाई ह़ज़रत मुह़म्मद स़ल्लल्लाहु तआ़ला अ़लैहि वसल्लम को क्यों नहीं मानते और उन पर ह़ज़रत ईसा अ़लैहिस्सलाम को क्यों फौक़ियत देते हैं। और जब यह मकफूटर हैं यही रसूल अ़रबी आख़री नबी स़ल्लल्लाहु तआ़ला अ़लैहि वसल्लम हैं और ख़ुद ह़ज़रत ईसा अ़लैहिस्सलाम कुरब क़ियामत ज़मीन पर उतर कर उन्हें के दीन की पैरवी करेंगे, तो फिर दीन तो उन्हें मुह़म्मद अ़रबी स़ल्लल्लाहु तआ़ला अ़लैहि वसल्लम का आख़री दीन और सच्चा दीन है। एलावा उसके यह इस बात पर भी ग़ोर व फ़िक्र किया करते थे कि अगर हज़रत ईसा अलैहिस्सलाम ख़ुदावन्द कुद्दूस के बेटे हैं तो फिर उनका बाप जो तमाम जहानों का मालिक है। इतना बे बस हो गया कि उसने अपने बेटे को मग़लूब करा दिया,और फिर अगर वह ख़ुदाबाप है तो वह वह़दहु ला शरीक कैसे है,और अब अपने बजाये ख़ुदा या अल्लाह के (मआ़जल्लाह)वह तो ख़ुद इन्सान हो गया,और यह नामुम्किन है लिहाज़ा ह़ज़रत मसीअ़ ख़ुदा के फ़रज़न्द नहीं,वह ख़ुदा के बन्दे और नबी व रसूल हैं।

मुह़म्मद अह़सन रज़वी दुनिया के तमाम मुमालिक के सियासी,समाजी निजाम पर भी ग़ौर करते थे कि क़ानून और हर उसूल लोगों ने ही वज़अ़ कर रखे हैं, लोग जो मुसलमानों के कुरआन और ह़दीस के उसूल हैं। फ़र्क़ यह

है कि उसे सही मअनों में इस्लामी तरीके से बरतते नहीं, और उस पर किसी ने कमयूनज़म की छाप लगा रखी है, किसी ने सोशलज़म की और किसी ने अपनी नज़रयाती थीयूरी का लेबील लगा रखा है। गोया नज़री तक़ाज़ों को जो मज़हब या जो उसूल पूरा करता है वह इस्लाम ही है, यह बात और है कि इस ज़माना के मुसलमान ख़ुद अपने उसूल से हट गये हैं। लेकिन उसके बा वजूद आज भी दीगरर क़ौमों के मुक़ाबिला में मुसलमानों में 25 फ़ीसद बुराई कम है।

मुहम्मद अहसन रज़वी ने यह भी बताया कि दुनिया के दीगर मज़ाहिब बुराई से बचने को ज़रूर मनअ करते हैं। लेकिन बुराई से बचाने का उनके यहाँ कोई नुस्ख़ा या एलाज नहीं है और अगर यह एलाज कहीं है तो सिर्फ़ मज़हबे इस्लाम में,इन्हीं तमाम बातों को सोंच कर क़ुरआने मुक़द्दस के मुतालअ ने जो हर कौम और हर फ़र्द के लिए हिदायत है इसलिए यह मुसलमान हो गये, मुहम्मद अहसन रज़वी ख़ुदा का शुक्र अदा करते हैं कि बग़ैर किसी लालच या दुनियावी फ़ायदे के यह मुसलमान हुये हैं। और इस आलम में जबकि चर्च के बैंक में उनका बीस हज़ार रूपया जमा है,जिसे अब चर्च के ज़िम्मा दारान मुहम्मद अहसन रज़वी को देने से गुरेज़ कर रहे हैं और उन्हें तरह तरह के लालच दे रहे हैं। लेकिन उनके पाये सिबात में लग़ज़िश नहीं आ रही है।

जनाब मुहम्मद अहसन रज़वी की अहलिया और दो

लड़के एक लड़की भी 1986 ई.को मुसलमान हुई। अहलिया का साबिक़ा नाम "सरीन्दार मसीह' था। अब नाम मरयम ख़ातून है। लड़कों के साबिक़ा नाम पैटर उ़मर 9 साल, और मूसिस उ़मर 4 1/2 साल, दोनों बच्चों का इस्लामी नाम महमूद हसन रज़वी,मुहम्मद हसन रज़वी और बच्ची का साबिक़ा नाम रोज़ीना उ़मर 6 साल,इस्लामी नाम "कनीज़ फ़ातमा" है। उनकी ख़ुश नसीबी है कि जानशीन मुफ़्ती–ए–आज़म के हाथ पर मुशर्रफ़ ब इस्लाम हुये और दाख़िल सिलसिला भी फ़रमाया।

एक लड़की जो अहल हनूद से तअ़ल्लुक़ रखती थी जिसकी उ़मर तक़रीबन बीस या बाईस साल की थी। उस ने अज़ ख़ुद बरेली शरीफ़ आ कर 27 सफ़रुलमुज़फ़्फ़र बरोज़ जुमा 29 सितम्बर 1410 हिजरी 1989 ई को जानशीन मुफ़्ती–ए–आज़म के दस्त हक़ परस्त पर मुशर्रफ़ ब इस्लाम हुई। और जानशीन मुफ़्ती–ए–आज़म ने उसे दाख़िल सिलसिला भी फ़रमाया। मालूम करने पर उसने बताया कि मैं ख़ुद बख़ुद इस्लाम के पाकीज़ा मज़हब होने की वजह से इस्लाम लाई हूँ,किसी ने मुझे बहकाया नहीं है। क़ब्ल इस्लाम उसका नाम "अ़स्ते"था,जानशीन मुफ़्ती–ए–आज़म ने उसका नाम कनीज़ फ़ातमा रखा।

राये बरेली का रहने वाला शादी शुदा गवाला उसने जमादुलअव्वल 1409 हिजरी 1989 ई. को जानशीन मुफ़्ती–ए– आ़ज़म के हाथ पर शर्फ़ इस्लाम से मुशर्रफ़ हुआ। उसने इस्लाम लाने का सबब यह बताया कि उसके

बाप का इन्तिक़ाल हो गया था। और उसके धरम में यह है कि जो सब से छोटा बेटा होगा या सब से बड़ा बेटा होगा वह अपने बाप की लअ़श को जलायेगा, और यह भी है कि अपने बाप की लॅअश पर बांस से मारेगा। उस लड़के ने एक बांस सर पर मारा और ख़्याल किया कि यह मेरा मज़हब ग़लत है, और मुसलमानों का मज़हब सही है और उसने रात को ख़्वाब में देखा कि हम एक बड़ी मस्जिद में बेठै हैं और उस मस्जिद में एक ज़ईफ़ हसीन ख़ुबसूरत चेहरे वाले तशरीफ़ फ़रमा हैं,और वह यह कह रहे हैं कि बेटा कलमा पढ़, मैंने कलमा पढ़ लिया। वह जब बरेली आया तो उस ने जानशीन मुफ़्ती–ए–आज़म को देखा, फ़ौरन चीख़ पड़ा कि अपने मालिक की क़स्म फ़लाँ मस्जिद में मैं ख़्वाब में उन्हें बुज़ुर्ग को देखा था, और उन्होंने ही मुझे कलमा पढ़ाया था। वह लड़का फ़ौरन जानशीन मुफ़्ती –ए–आज़म के दस्त पाक पर कलमा शरीफ़ पढ़ लेता है और दाख़िले सिलसिला हो जाता है। उसका नाम जानशीने मुफ़्ती–ए–आज़म ने "अ़ब्दुल्लाह" रखा।

एक सिख फ़रीदपुर ज़िला बरेली शरीफ़ का रहने वाला था। उसने जुलाई 1989 ई./1410 हिजरी जानशीन मुफ़्ती–ए–आज़म के हाथ पर शर्फ़ इस्लाम क़बूल किया। उसने अपने इस्लाम क़बूल करने की वजह बताई कि दीने इस्लाम एक पाकीज़ा दीन है, जिस में मसावात व उख़वत का दर्स दिया जाता है। जब मैंने अपने धर्म और मज़हब इस्लाम का तक़ाबुली जाइज़ा लिया तो मुझे मज़हब इस्लाम

नफ़ीस और पसन्दीदा लगा और मुशर्रफ़ बा इस्लाम हो गया। जानशीन मुफ़्ती–ए–आज़म ने दाख़िल सिलसिला फ़रमा कर उसका नाम "मुहम्मद मुस्लिम" रखा।

इन मज़कूरा लोगों के अलावा सैकड़ों ग़ैर मुस्लिमों ने हज़रत के हाथ पर इस्लाम क़बूल किया। रज़ा एकेडमी मुम्बई के ज़ेरे एहतिमाम सद साला जशन हुज़ूर मुफ़्त आज़म में आप मिम्बर पर जलवा अफ़रोज़ थे,तीन ग़ैर मुस्लिम रास्ता से निकलते हुये जा रहे थे,जब उनकी नज़र आप के चेहरा–ए– अनवर पर पड़ी,वह लोग इतना मुतास्सिर हुये कि मिम्बर पर आकर इस्लाम कबूल किया। हज़ारों के मजमअ ने उन नोनहालाने इस्लाम का पर तपाकइस्तिक़बाल किया। बिल्कुल ऐसा ही वाक़िआ अजमीर शरीफ़ में 1999ई को हुआ। जिस का राक़िम ऐनी शाहिद है। राक़िमुस्सुतूर हज़रत के हमराह आस्ताना–ए–ख़्वाजा पर हाज़री की शरफ़ियाबी के बाद रेलवे जंकशन बज़रीआ आटो पहुँचे,आटो रिक्शा से उतरते ही एक शख़्स हज़रत के क़दमों में गिरपड़ा, मैं वक़्ती तौर पर ज़रा धबराया कि आख़िर यह कौन शख़्स है। मगर बाद में पूछने पर कहने लगा कि मैं अपनी आँखों से देवता को देख रहा हूँ। (मआज़ल्लाह) मैंने इस को मना किया। कुछ देर तक टकटकी बांधे देखता रहा फिर बोला कि मुझे मुसलमान कर लिजीए। हज़रत ने वहीं क़रीब ही स्टेशन पर दाख़िल इस्लाम कराया। सुबह़नल्लाह

**तब्लीग़ी व तअ़लीमी इदारों की सर परस्ती**

